त्रासी लग्नको शुभदेखतेहोय ऐसेशुभकालमेखंबखडाकरना औ
र अन्यत्रत्यागकरना घर कूंवा बावली यहकरना—

वृषचक्र॥ ॥त्रिवेदाब्धित्रिवेदाब्धिद्वित्रिभेष्वर्कभेनः
शशी॥कुर्याल्लक्ष्मीं समुद्वासंस्थैर्यलक्ष्मींदरिद्रतां॥
॥४२॥धनंव्याधिंक्रमात्मृत्युंप्रवेशारंभयोर्वृषः॥ ७

टी॰ सूर्यनक्षत्रसेदिन नक्षत्रतक गिननेकाक्रम प्रथम ३ नक्षत्रमे
लक्ष्मी द्वितीय ४ नक्षत्रमेउद्वास तृतीय ४ नक्षत्रमेस्थिरता चतुर्थ
भागमे तीननक्षत्रमे लक्ष्मी पंचमभागमे ४ नक्षत्रमे दरिद्रता ष
ष्ठभागमे ४ नक्षत्रमे धन सप्तमभागमेदो नक्षत्रमे रोग अष्ट भाग
मेतीन नक्षत्रमे मृत्युकारक यहप्रकारसेवृषचक्रदेखना जिसदिन
शुभनक्षत्र आवेउसदिन घरबनावनेको आरंभकरना·—

शिलान्यास॥ ॥दक्षिणपूर्वेकोणेकृत्वा पूजांशिलांन्य
सेत्प्रथमं॥ शेषाःप्रदक्षिणेनस्तंभाश्चैवप्रतिष्ठाप्याः॥४३॥

टी॰ पहिले पूजाकर॰ कोप्रथम पूर्वऔरदक्षिणकेबीचमेआग्नेयदिशामेप
हिलेपाषाणभरनाफेरप्रदक्षिणाक्रमसेभरनाइसीरीतिसेस्तंभस्थापनभीक
रना·

नक्षत्रपरत्वेशिलान्यास॥ ॥शिलान्यासः
प्रकर्त्तव्यो गृहाणांश्रवणेमृगे॥ पौष्णेहस्ते
चरोहिण्यांपुष्याश्विन्युत्तरात्रये॥४४॥ ॥

टी॰ खातमे पत्थर भरना श्रवण मृग रेवती हस्त रोहिणी पुष्य
अश्विनी तीनो उत्तरा इतने नक्षत्रमे शिलान्यासकरना—

शेषकामुख॥ ॥कन्यासिंहेतुलायांभुजगपतिमुखंशंभुको
णेग्निखातंवायव्येस्यात्तदास्यंत्वलिधनमकरेईशखातं
वदंति॥कुंभेमीनेचमेषेनिर्ऋतिदिशिमुखंखातवायव्यको
णेचाग्न्येकोणेमुखंवैवृषमिथुनगतेकर्कटेरक्षखातं॥४५॥

टी॰ कन्या सिंह तुला यह लग्नमे शेषकामुख ईशान्यकोणमे तोअग्नि
कोणमे खात भरना वृश्चिक धन मकर यहलग्नमे शेषका मुख वा
युकोणमे तो ईशान्यकोणमेखातभरना कुंभ मीन मेष यह लग्नमे
शेषकामुखनैर्ऋतिकोणमे तोवायुकोणमे खातभरना वृष मिथुन

कर्क पहले लग्नमे शेषका मुख अग्निकोणमे तो निर्ऋतीकोणमे खा
तभरना

दुष्टयोग

वज्रव्याघातशूलाश्च व्यतीपातश्च गंडकः ॥
विष्कंभपरिघौचैव त्याज्यौ वारौ मंगलभास्करौ ॥ ४६

टी॰ वज्र व्याघात शूल व्यतीपात विष्कंभ परिघ यहयोग और
मंगल रवि इनके वारमे घर बनावना नही—

कूर्मचक्र॥ ॥तिथिस्तु पंचगुणिता कृत्तिकाद्यर्क्ष
संयुता॥तथाहृद्दशभिश्चापि नवभागेन भाजिता॥४७
॥फल॥जले वेदाष्टमुनिभिश्च स्थले पंचद्विवसुः॥त्रि
षट्कनवचाकाशे त्रिविधं कूर्मलक्षणं॥४८॥जले
लाभस्तथा प्रोक्तः स्थले हानिस्तथैव च॥आका
शे मरणं प्रोक्तमिदं कूर्मस्य चक्रकम्॥४९॥ छ ॥

टी॰ जिसतिथीमे घर आरंभ करना होय उसमे कूर्मचक्र देखना जो
तिथी होय उसको पांचसे गुणदेना और कृत्तिकादिसे जो नक्षत्र होय
सो युक्त करना और १२ मिलावनानंतर ९ से भाग लेना शेष ४।७।१
हैतो कूर्म जलस्थानमे जानना फललाभ और शेष ५।२।८ रहे तो
कूर्म भूमीपर जानना फलहानी और शेष ३।६।० रहे तो कूर्म आका
शमे जानना फल मरण ऐसा तीन प्रकारका कूर्मचक्र जानना—

स्तंभचक्र॥ ॥सूर्याद्धिष्ण्यत्रयं प्रथमतो मध्ये त
थाविंशति स्तंभाग्रे रससंख्यया मुनिवरैः कर्म मुहूर्ते शु
भं॥फल॥स्तंभाग्रे मरणं भवेत् गृहपते मूले धनार्थक्षयो
मध्ये चैव तु सर्वसौख्यमतुलं प्राप्नोति कर्ता सदा॥५०॥

टी॰ सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक देखनेका क्रम प्रथम ३ नक्षत्र
स्तंभके मूलमे फल धनक्षय और दूसरा २० नक्षत्र स्तंभके मध्य
मे फल सर्व सौख्यकारक और तीसरा ६ नक्षत्र स्तंभका अग्र फल मर
ण तो जिस नक्षत्रमे शुभ फल आवे उसमे स्तंभ खडा करना शुभ—

धरन रखनेका मुहूर्त॥ ॥मूले पौषे भेदिन्यस्ते गृहपति
मरणं पंचगर्भे सुखं स्यात् मध्ये देया [illegible] धनसुख

सुखदं पुच्छदेशे ष्टहानिः॥ पश्चाद्दे यंत्रिऋक्षं
गृहपतिसुखदं भाग्यपुत्रार्थदेयं सूर्यर्क्षाच्चंद्रऋ
क्षंप्रतिदिनगणयेद्धीभचक्रेविलोक्य ॥५१॥॥

टी॰ सूर्यनक्षत्रसेदिननक्षत्रतक देखनेकाक्रम धरनरखनेकेवास्ते देखना प्रथम ३नक्षत्रधरनकामूल स्वातीसेजानना फल घरबनावने वालेकानाश दूसरे ५ नक्षत्रमेगर्भसुख तीसरे ८ नक्षत्रमेमध्य धन सुतसुख चवथे ८ नक्षत्रमेपुच्छ फल मित्रनाश पांचवेभाग ३ नक्ष त्रमे घरबनावनेवालेकोसुख भाग्य पुत्र धन दायक जानना ऐसा स्वातीनक्षत्रसे अंभचक्रदेखना—

द्वारचक्रं॥ ॥अर्काच्चत्वारिऋक्षाणिऊर्ध्वैचैवप्र
दापयेत् ॥ द्वौद्वौकोणेषुदद्याद्दै शाखायांचचतु
श्चतुः॥५२॥ अधश्चत्वारिदेयानिमध्येत्रीणिप्र
दापयेत्॥ ऊर्ध्वैतुलभतेराज्यमुद्वासंकोणकेषुच
॥५३॥ शाखायांलभतेलक्ष्मीमध्येराज्यप्रदंतथा॥
अधस्तेमरणंप्रोक्तं द्वारचक्रंप्रकीर्त्तितम्॥५४॥

टी॰ द्वारचक्रबनावनेकाप्रकार सूर्यनक्षत्रसेदिननक्षत्रतक देखना प्रथम ४ नक्षत्रमे द्वारका ऊर्ध्वभाग फल राज्यप्राप्ती द्वारकेकोण ४ तो दो २ नक्षत्रमे कोण फल उद्वास द्वारकीशाखा २ तो दूनोतरफ ४ नक्षत्रमे लक्ष्मीप्राप्ती द्वारका मध्य ३ नक्षत्र फल राज्यप्राप्ती द्वारकी डेवडीपर ४ नक्षत्र फल मरण ऐसा यह द्वारचक्र जानना—

अग्निचक्रं॥ ॥ सैकातिथिर्वारयुताकृता प्ता
शेषेगुणेभ्रे भुविवन्हिवासः॥ सौख्यायहोमेशशि
युग्मशेषेप्राणार्थनाशौदिविभूतलेच ॥५५॥

टी॰ जोतिथीमे शांती करना होय तो अग्निकोवास देखना तिथीमे १ मिलावना औरजोवारहोय सोमिलावना ४ सेभागलेना शेष ३ अथवा ॰ शून्य आवे तो अग्नीकावास मृत्युलोकमेजानना फल सौख्य प्राप्ती शेष १ आवे तो अग्नीकावास स्वर्गमे फल प्राणनाश शेष २ आवे तो अग्नीकावासपातालमे फल अर्थनाश जानना— +

ग्रहचक्र॥ ॥तरणिविद्भृगुभास्करिचंद्रमाः
कुजसुरेज्यविधुंतुदकेतवः॥रविभतोदिनभंग
णयेत्क्रमात्त्रिनिरवगंत्रित्रयंत्रिन यंन्यसेत्॥५६॥

टी० सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिननेका क्रम प्रथम ३ नक्षत्रमे सूर्य फल अशुभ द्वितीय ३ नक्षत्रमे बुध फल शुभ तृतीय ३ नक्षत्रमे शुक्र फल शुभ चतुर्थ ३ नक्षत्रमे शनी फल अशुभ पंचम ३ नक्षत्रमे चंद्र फल शुभ षष्ठ ३ नक्षत्रमे मंगल फल अशुभ सप्तम ३ नक्षत्रमे गुरु फल शुभ अष्टम ३ नक्षत्रमे राहु फल अशुभ नवम ३ नक्षत्रमे केतु फल अशुभ ऐसा नवग्रहका चक्र देखना —

गृहप्रवेशका क्रम॥ ॥अथप्रवेशोनवमंदिरस्य
यात्रानिवृत्तावथभूपतीनां॥सौम्यायनेपूर्वदि
नेविधेयंवास्त्वर्चनंभूतबलिश्चसम्यक्॥५७॥

टी० यात्राकेबाद नवीन घरमे प्रवेश करना राजाका दर्शन करना तो पहिले दिन वास्तुपूजन भूतबली करना उत्तरायणमे करना

अन्यदपि॥ ॥चित्रानुराधामृगपौष्णपुष्यस्वा
तीघ्नविष्णाश्रवणंचमूलं॥वारेष्वसूर्यक्षितिजेष्व
रिक्तातिथौप्रशस्तोभवनप्रवेशः॥५८॥६॥

टी० चित्रा अनुराधा मृग रेवती पुष्य स्वाती धनिष्ठा श्रवण मूल यह नक्षत्रमे घरमे प्रवेश करना और रवि मंगल यह वार रिक्तातिथी इनका त्याग करना

कलशचक्र॥ ॥प्रवेशेकलशोर्कर्क्षात्पंचनागाश्ववह्नि
क्रमात्॥अशुभंचशुभंज्ञेयमशुभंचशुभंतथा॥५९॥

टी० कलशाचक्र देखना सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक देखना प्रथम ५ नक्षत्र अशुभ द्वितीय ८ नक्षत्र शुभ तृतीय ८ नक्षत्र अशुभ चतुर्थ ७ नक्षत्र शुभ यह प्रवेशकालमे देखना कलशाचार भाग कल्पना करना —

वामार्कलक्षण॥ ॥रंध्रात्सुताद्वैनवापात्सचखकेस्थि
तेक्रमात्॥पूर्वाशादिमुखंगेहंविशेद्वामोभवेद्रवः॥६०

टी० घरमे प्रवेशकालमे सूर्य वाम कथित है सो कम प्रवेशलग्नमे अष्टमस्थानसे पंचमस्थानमे सूर्य होय और घरका मुख पूर्वदि-

शामे वैसाघरका मुखदक्षिणदिशामे और पंचमस्थानसे पंचमस्था
नमेसूर्यऔरघरका मुख पश्चिमदिशामे और द्वितीयस्थानसे पंच
मस्थानमेसूर्य और घरकामुखपश्चिमदिशामे और एकादशस्था
नसे पंचमस्थानमेहोयतोसोवामार्कहोनाहै प्रवेशमेशुभ·

गृहशुद्धी॥ ॥त्रिकोणकेन्द्रगैःशुभैस्त्रिषष्ठलाभसं
स्थितैः॥भसद्गृहेस्थिरोदयेगृहंविशेद्द्युलेविधौ॥६१

टी० घरमेप्रवेशकरनेकेवास्तेलग्नशुद्धीगृहप्रवेशलग्नसेत्रिकोण९।५
केंद्र१।४।७।१० यहस्थानमेशुभग्रहहोयऔरतृतीय३।६।११यहस्थान
मेपापग्रह होयस्थिरलग्नहोयचन्द्रबलमेनवीनघरमेप्रवेशकरनाशुभ

अन्यमत॥ ॥त्रिषडायगतैःपापैरष्टांत्यांतरगैःशु
भैः॥चंद्रेलग्नारिरंध्रांत्यवर्जितेस्याच्छुभंगृहं॥६२

टी० तृतीय३षष्ठ६।११ इतनेस्थानमेपापग्रहशुभऔरशुभग्रह८।१२
स्थानछोडकोशुभऔरचंद्रमा१।६।८।१२यहत्यागकरनाऔरगृहप्रवेशक
रनाशुभ·

अन्यमत॥ ॥धनकेन्द्रत्रिकोणस्थःक्षीणचंद्रोनशो
भनः॥शत्रोर्नवांशगःखेटःखास्तसंस्थोपिनोशुभः ६३

टी० गृहप्रवेशलग्नसेक्षीणचंद्रमा२।१।४।७।१०।९।५। इतनेस्थानमेअशु
भऔरशत्रूकेनवमांशमेकोईग्रहहोयको१०।७स्थानमेहोयतथापिशु
भनहीऐसायहविचारकरकोतबघरमेप्रवेशकरनाशुभ·

गृहायुषप्रमाण॥ ॥लग्नेजीवःसुखेशुक्रोबुधःकर्मण्य
रौरविः॥रविजःसहजेनूनंशतायुःस्यात्तदागृहं॥६४

टी० घरकेआरंभकालसेलग्नमे१गुरूहोय४स्थानमेशुक्र१० स्थानमे
बुध६स्थानमेसूर्य३ स्थानमेशनीयहऐसीसंस्थाहोयतो घरका आ
युष्य१०० वर्षनिश्चयकरकोजानना·—

अन्यमत॥ ॥भृगुर्लग्नेबुधोव्योम्निलाभेर्कःकेन्द्रगो
गुरुः॥यस्यारंभेचतस्यायुर्वत्सराणांशतद्वयं॥६५॥

टी० घरकेआरंभकालसेलग्नमेशुक्र१० स्थानमेबुध११ स्थानमेसूर्यकेंद्रमे
गुरूऐसेग्रहयोगमेघरआरंभहोयतोवहघरका आयुष्य२०० वर्षजानना

अन्यमत॥ ॥स्वोच्चवर्त्तिनि भृगौ विरुग्रगे देव
मंत्रिणि रसातलेथवा॥स्वोच्चगे रविसुते गथवा
युगे स्यात्स्थितिरब्दमुर्वरं सहर्म्यिका॥६६॥ ॥
टी॰ घरके आरंभकालमें शुक्र अपने उच्चका होय कोलग्नमें होय अथवा गु
रु ४ स्थानमें होय उच्चका शनी ११ स्थानमें होय ऐसे लग्नमें जो के
घर बनावनेको आरंभ करना तो लक्ष्मीयुक्त बहुत काल रहता है–
अन्यमत॥ ॥जीवो बुधो भृगुर्व्वा त्रिलाभगो भूमि
भानुजो॥प्रारंभे यस्य तस्यायुः समाशीतिः सहर्म्यिका॥६७
टी॰ गुरु बुध शुक्र यह १० स्थानमें होय ११ स्थानमें सूर्य मंगल होय ऐसे
लग्नमें जो घर बनावनेको आरंभ होय तो धनयुक्त ८० वर्ष आयुष जानना
अन्यमत॥ ॥स्वर्क्षगे हिमगे लाभे सुरेज्ये केंद्रसंस्थि
ते॥धनधान्यसुतारोग्ययुक्तं धाम चिरं भवेत्॥६८॥
टी॰ कर्कका चन्द्रमा ११ स्थानमें होय गुरु केन्द्रमें १।४।७।१० में होय तो व
ह घर धन धान्य पुत्र निरोगता इनकरके युक्त बहुत काल पर्यंत रहता है
शल्यशोधन॥ ॥कुंडाग्रे पृथ्वीपरिशोध्य हेतवेश हर्म्यमुखाग्रः
यश्चमस्कुटी भवेत्॥वर्गादिवर्णाः किल तद्दिशि स्युर्तं शल्यपु
नीदृहै पयेत्तु मध्यतः॥६९॥स्पृष्टे प्रदेवतां पहूर्वे चनस्याद्य
नक्षरं॥गृहीत्वा तु ततः शल्याशल्य समभ्यि विचार्यते॥७०
टी॰ कुंडके वास्ते अथवा घर बनावनेमें शल्यशोधन करना पूर्वादिक्रमके
मुखका प्रथमाक्षर उसकी वर्गसंख्या देखना अवर्गादि ग्रा वर्गीन आवदि
शामें जानना इष्टदेवताका स्मरण करके ज्योतिषीसे पूछना तब जो श
ल्य आवे उसका विचार करना नीचे कलमसु लिखी है।
प्रश्नाक्षरफलं॥ ॥पूर्वे॥पृच्छायां यदि अः प्रश्ने स्यान्नरश
ल्यं तदा भवेत्॥सार्द्धहस्तप्रमाणेन तच्च मानुष्यमृत्यु
कृत्॥७१॥आग्नेय॥आग्नेय्यां दिशि कः प्रश्ने खरशल्य
करे द्रुपे॥तज्जदंडो भवेन्नात्र भयं नैव निवर्त्तते॥७२॥
दक्षिण॥ याम्यायां दिशि चः प्रोक्त दास्यात्तत्कटिसं
स्थितं॥नरशल्यं गृहेशस्य मरणं चिरकोगतः॥७३॥

नैर्ऋत्य॥ नैर्ऋत्यां यदि दः प्रश्ने सार्द्धहस्तादधस्थले॥
श्वनोस्थिजायते तत्र बालानां जायते मृतिः॥७४॥ प
श्चिम॥ तः प्रश्ने पश्चिमायां तु शिशोः शल्यं प्रजायते॥
सार्द्धहस्ते गृहस्वामी न तिष्ठति सदा गृहे॥७५॥ वाय
व्य॥ वायव्यां दिशि पः प्रश्ने तुषांगारास्तु तुष्करे॥ कुर्वं
ति मित्रनाशं च दुःस्वप्नदर्शनं तदा॥७६॥ उत्तर॥ उदी
च्यां दिशि यः प्रश्ने विप्रशल्यं करादधः॥ न च्छीघ्रं निध
नत्वाय कुबेरसदृशस्य हि॥७७॥ ईशान्य॥ ईशान्यां यदि
शः प्रश्ने गोशल्यं सार्द्धहस्ततः॥ न क्रोधनस्य नाशाय जा
यते गृहमेधिनः॥७८॥ मध्य॥ हपयामध्यकोष्ठे च वक्षो
मात्रं भवेदधः॥ नृकपालमथो भस्मलोहं तत्कुलनाशकृत्॥७९
टी॰ प्रश्नकालमे पृच्छकके मुखसे प्रथम अवर्गका अक्षर होय तो पूर्व
के तरफ १॥ हाथके नीचे मनुष्यके हाड है ऐसा जानना वह न निकाले
तो मृत्युकारक होता है १ और कवर्गका अक्षर प्रथम होय तो अग्निदि
शामे २ हाथके नीचे गदहेका हाड है ऐसा जानना वह न निकाले तो राजा
से दंड होता है २ और चवर्गका अक्षर होय तो दक्षिणदिशामे कमरभर
के नीचे खोदना तो मनुष्यके हाड है वह न निकाले तो मरण समान बहु
त काल रोगी जानना ३ टवर्गका अक्षर होय तो निर्ऋती दिशामे १॥ हाथके
नीचे खोदना तो कुत्तेका हाड है वह न निकाले तो पुत्रका नाश जानना
४ तवर्गका अक्षर होय तो पश्चिमदिशामे लडकेका हाड है वह न
निकाले तो घरमे स्वामीका वास होता नही ५ पवर्गका अक्षर होय तो
वायुदिशामे ४ हाथके नीचे भूसा कोइला है वह न निकाले तो मित्रका
नाश दुःस्वप्न ६ यवर्गका अक्षर होय तो उत्तरदिशामे १ हाथके नीचे ब्राह्म
णके हाड है वह न निकाले तो कुबेर ऐसा धनी हो पन थापि दरिद्री होय
गा ७ शवर्गका अक्षर होय तो ईशान्य दिशामे १॥ हाथके नीचे गौका हाड
है वह न निकाले तो गोधनका नाश ८ हपयय हमध्यभागमे जानना द
स्मे कमरभर खोदना नीचे मनुष्यका कपाल भस्म लोह है वह न नि
काले तो कुलका नाश जानना ऐसा जो वर्ग और दिशा इसका विचा

रकरकोशाल्यदेखना—

अन्यमत॥ ॥अकपाटमनाछन्नमदत्तबलिभो
जनं॥गृहंनप्रविशेद्वंविपदामाकरंहितत्॥८०॥

टी० जिसघरकोकुवाड़ीनहोयजिसघरकोपाटननहोयजिसघरमे बलीपूजानभईहोयउसघरमेप्रवेशकरनानहीदुःखदायकहोनाहैसोजानना।

अन्यमत॥ गृहारंभोदितेमासेधिष्ण्येवोरविशोद्भवं॥

टी० जिसमासमेघरबनावनेकोआरंभहोय उसीमेप्रवेशकरना नक्षत्रवारसबगृहारंभमेजोहैउसीमेप्रवेशकरना—

अन्यमत॥विशेत्सौम्यायनेहर्म्यंतृणागारंतुसर्वदा॥

टी० घरमेप्रवेशउत्तरायणमेकरना औरछप्परकाघरहोयतोसब कालमेप्रवेशकरनाऐसाघरकाविचारकरकेतबघरमेप्रवेशकरना

॥इतिवास्तुप्रकरणम्॥

अथयात्राप्रकरणं



शुक्रसन्मुख॥ ॥एकग्रामेपुरेवापि दुर्भिक्षेराष्ट्रवि
प्लवे॥विवाहेतीर्थयात्रायांप्रतिशुक्रोनविद्यते॥१॥

टी० गांवकेगांवमेअथवाशहरकेशहरमेहोयदुर्भिक्षहोयराज्यभङ्गहोयइतनेकालप्राप्तहोयतोविवाहऔरतीर्थयात्रामेसन्मुखशुक्रकादेखनानहीं

अन्यमत॥ ॥पौष्णादावश्विपादांतंयावत्तिष्ठतिचं
द्रमाः॥तावच्छुक्रोभवेदंधःसन्मुखेगमनंशुभम्॥२॥

टी० रेवती अश्विनी भरणी कृत्तिका इनक्षत्रकेप्रथमचरणमेशुक्र अंधरहताहैतोसन्मुखशुक्रहोयऔरयात्राकरेतोदोषनहीं—

शुभाशुभफल॥ ॥दक्षिणेदुःखदःशुक्रःसन्मुखोहंति
मंगलम्॥वामेपृष्ठेशुभोनित्यंगोधयेहस्तगःशुभः॥३॥

टी० यात्राकालमेदक्षिणशुक्रहोयतोदुःखदायकहोताहैसन्मुखशुक्रमेयात्राकरेतोमंगलनाशवामशुक्रहोयतोशुभ पृष्ठशुक्रहोयतोशुभपूर्वमेअस्तहोयतोपश्चिममेयात्राशुभ औरपश्चिममेअस्तहोयतोपूर्वमेयात्राशुभयहप्रकारसेशुक्र काविचारकरना—

घातचंद्र॥ ॥प्रयाणकाले युद्धे च कृषौ वाणिज्यसं
ग्रहे ॥ वादे चैव गृहारंभे वर्जयेत् घातचंद्रमाः ॥४॥

टी० यात्राकालमे युद्धकालमे खेतीकरनेमे बनियाईमे वादकरनेमे घरकेआरंभकरनेमे इतनेकर्ममे घातचन्द्रमाकात्यागकरना · —

घातप्रकार॥ ॥घाततिथिं घातवारं घातनक्षत्रमेवच
॥ यात्रायांवर्जयेत्प्राज्ञैरन्यकर्मसुशोभनं ॥५॥छ॥

टी० घाततिथी घातवार और घातनक्षत्र इस्कात्यागबुद्धिवाननेयात्रामे मात्रकरना और सबकर्ममे शुभजानना · —

मेषेरविर्मघाप्रोक्ताषष्ठीप्रथमचंद्रमाः ॥ वृषभेपंचमोहस्तश्चतुर्थीशनिरेवच ॥६॥ मिथुनेनवमस्वाती अष्टमीचंद्रवासरः ॥ कर्केद्विरनुराधाचबुधःषष्ठीप्रकीर्त्तिता ॥७॥ सिंहेषष्ठश्चंद्रमाश्चदशमीशनिमूलके ॥ कन्यायांदशमश्चन्द्रःश्रवणःशनिरष्टमी ॥८॥ तुलेगुरुर्द्वादशीस्याच्छतंतृतीयचंद्रमाः ॥ वृश्चिकेरेवतीसप्तदशमीभार्गवस्तथा ॥९॥ धनेचतुर्थीभरणीद्वितीयाभार्गवस्तथा ॥ मकरेष्टमोरोहिणीद्वादशीभौमवासरः ॥ ॥१०॥ कुंभेएकादशश्चार्द्राचतुर्थीगुरुवासरः ॥ मीनेचद्वादशःसार्पेद्वितीयाभार्गवस्तथा ॥११॥ छ॥ ॥

टी० यहश्लोककाअर्थचक्रमेदेखनापरंतुअपनेराशीसेघातचतुर्थयात्रामेत्यागकरना —

॥घातचक्रम्॥

| राशी | मे· | वृ· | मि· | क· | सिं· | क· | तु· | वृ· | ध· | म· | कुं | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र | १ | ५ | ९ | २ | ६ | १० | ३ | ७ | ४ | ८ | ११ | १२ |
| वार | रवि | शनि | सोम | बुध | शनि | शनि | गुरु | शुक्र | शुक्र | भौम | गुरु | शुक्र |
| नक्षत्र | मघा | हस्त | स्वाती | अनु· | मूल | श्रव· | शत· | रेव· | भर· | रोहि | आर्द्रा | आश्ले |
| तिथी | ६ | ४ | ८ | ६ | १० | ८ | १२ | १० | २ | १२ | ४ | २ |

कालचन्द्र॥ ॥ मेषेवेदावृषेष्टौचमिथुनेचतृतीयकः ॥
दशककेंरविःसिंहेकन्याअंकःप्रकीर्त्तितः ॥१२॥

षष्ठतुलेच वृश्चिके रवौ बुधैनेरुद्राः प्रकीर्तिताः ॥ मक
रेऽष्टसप्तचः मीनकुंभेबाणउदाहृताः ॥१३॥ मीने९
अंघ्रिःकालश्चंद्राः वैनवकैर्दग्धमब्रवीत् ॥ ७ ॥ ॥
टी० मेषराशीको ५ चंद्र वृषभको ८ चंद्र मिथुनको ३ चंद्र कर्कको १० चंद्र सिं
को १२ चंद्र कन्याको ९ चंद्र तुलाको ६ चंद्र वृश्चिकको १० चंद्र धनको ११ चं
द्र मकरको ७ चंद्र कुंभको ५ चंद्र मीनको ८ चंद्र ऐसा बारहो राशीमे जान
ना यह इन चंद्रयोगन को कहा है सो सब शुभकर्ममें त्यागकरना —

तिथीपरत्वेलग्नकात्याग

नंदायामलिहयोस्तुतुलामकरयोस्तथा ॥ भद्रा
यांमीनधनुषोः कालस्तिष्ठतिसर्वदा ॥१४॥ ज
यायांस्त्रीमिथुनयोरिक्तायांमेषकर्कयोः ॥ पू
र्णायांकुंभवृषयोर्मृत्युर्मरणंध्रुवम् ॥१५॥ ॥
टी० नंदातिथीको वृश्चिक सिंह तुला मकर यहलग्नकात्यागकरना
भद्रातिथीको मीन धनलग्नकात्यागकरना जयातिथीको कन्या और मिथु
नलग्नकात्यागकरना रिक्तातिथीको मेष कर्कलग्नकात्यागकरना पूर्णा
तिथीको कुंभ और वृषलग्नकात्यागकरना क्योंकि मृत्युकारक होते है·



यात्राकोनक्षत्र ॥ ॥ हस्तेंदुमैत्रश्रवणाश्वितिष्य
पौष्णाः श्रविष्ठाच्चपुनर्वसूच ॥ प्रोक्तानिधिष्ण्या
निनवप्रयाणेत्यक्त्वात्रिपंचादिमसप्ततारा ॥१६॥
टी० हस्त मृग अनुराधा श्रवण अश्विनी पुष्य रेवती धनिष्ठा पुनर्वसु
यह नवनक्षत्र यात्राकरनेको कथितहै और तारा विचार तीसरी तारा
पांचवी तारा जन्मतारा सातवीतारा यह ४ तारा कात्याग यात्रामे करना —
मध्यमनक्षत्र ॥ ॥ रोहिण्युत्तराचित्रामूलमार्द्रेन्द्रवैश्व
च ॥ पाद्योत्तराभाद्रेविशेषयापेमध्यमाः स्मृताः ॥१७
टी० रोहिणी उत्तरा चित्रा मूल आर्द्रा पूर्वाषाढा उत्तराभाद्रपदा उत्त
राषाढा यह नक्षत्र यात्राकरनेको मध्यमजानना —
वर्ज्यनक्षत्र ॥ ॥ श्रीपितृत्रीमघाज्येष्ठा भरणीमनाक
त्तिकाः ॥ पूर्वाः स्वातीविशाखाश्चनिंद्यायामनकेऽपिता ॥१८

कृत्तिकाएकविंशत्याभरण्याःसप्तनाडिकाः॥एकादशमघाया श्चत्रिपूर्वाणांचषोडश॥१९॥विशाखासार्पचित्रासुस्वातीरौद्र चतुर्दश॥आद्यास्तुघटिकास्त्याज्याःशेषांशेगमनंशुभं॥२०

टी० तीनोपूर्वा मघाज्येष्ठा भरणीजन्मनक्षत्र कृत्तिका आश्लेषा स्वाती विशाखा यह नक्षत्र यात्रामेत्यागकरना कदाचित् बहुतसंकटपडेतो कृत्तिकाकी २१ घडीत्यागकरना भरणीकी ७ घडी मघा ११ घडी तीनो पूर्वाकी १६ घडी विशाखाआश्लेषाचित्रास्वाती आर्द्रायह ५ नक्षत्रकी १४ घडी यात्रामेत्यागकरना तोशुभ —

शुभाशुभवार॥ ॥अर्केक्लेशमनर्थकंचगमनेसोमे चबंधुप्रियंचांगारेनलतस्करेज्वरभयंप्राप्नोतिचार्थं बुधे॥क्षेमारोग्यसुखंकरोतिचगुरौलाभश्चशुक्रेशुभो मंदेबन्धनहानिरोगमरणान्युक्तानिगर्गादिभिः॥२१

टी० रविवारकोगमनकरेतोमहाक्लेशऔरबहुतअनर्थप्राप्ती सोमवार को बंधुप्रियदर्शन मंगलवारको अग्नि चोर ज्वर भय प्राप्ती बुधवारको धन प्राप्तीगुरुवारकोक्षेमआरोग्यसुखप्राप्ती शुक्रवारकोलाभप्राप्ती श निवारकोबंधनहानिरोगमरणप्राप्तीयहगर्गादिकमुनीनेकथनकियासो (जानना

होराकथन॥ ॥वारात्षष्ठस्यषष्ठस्यहोरासार्द्ध द्विनाडिका॥अर्कशुक्रोबुधश्चन्द्रोमन्दोजीवधरासु तौ॥२२॥गुरुर्विवाहेगमनेचशुक्रोबौधेसौम्यःसर्वका र्येषुचंद्रः॥कुजेचयुद्धंरविराजसेवामंदेचवित्तंइति होरयोगाः॥२३॥यस्यग्रहस्यवारस्यकर्मकिंचित्प्रकी र्तितम्॥तस्यग्रहस्यहोरायांसर्वकर्मविधीयते॥२४

टी० प्रथमहोराज्ञान जिसदिनजोवारहोयउसवारकाहोरा प्रथम २॥ घडीबादउसेजोषष्ठवारउस्कीहोराजानना रविवारको प्रथम २॥ घडी सूर्यकीहोरा दूसरी २॥घडीशुक्रकीहोरा तिसरी २॥घडीबुधहोरा चवथे २॥घडीचंद्रहोरापाचवे २॥घडी शनिहोरा षष्ठ २॥ घडीगुरुकीहोरा सातवे २॥ घडी मंगलकीहोरा यहक्रमसेजोवारहोयउस्कीहोरा पहि लेहोतीहै आगेकौन होरामे क्याकरना गुरूकेहोरामे विवाह सु०

केहोरामे गमन बुधकेहोरामे बुद्धी चंद्रकेहोरामे सबकाममंगल केहोरामे युद्ध सूर्यकेहोरामे राजसेवा शनीकेहोरामे द्रव्यसंग्रह यह क्रमसे होरामे करना शुभ जिसवारमे जो कर्म है सो पूर्वमे कहि ने है सो कर्म उस्के होरामे करना—

सूर्यहोरा॥ ॥सूर्यस्यहोरे रजकीसुवस्त्रकुमा
रिकाविप्रचतुष्पंच॥ काकद्वयंहौ नकुलीतथैव
चाषस्तथैकोवृषभस्तु गोश्च॥२५॥ ॥ ॥

टी॰ सूर्यहोरामे गमनकरे तो रस्तेमे धोबीवस्त्रसहित मिलेगा कुमारिका चार ब्राह्मण २ कौवा २ नेउर २ नीलकंठ १ बैल १ गौ इतनेमेसे कोई भी शकुन रस्तेमे मिलेंगे ऐसा जानना—

चंद्रहोरा॥ ॥चन्द्रस्यहोरे द्विजयुग्मकाक भे
रीमृदंगा नकुलःखरोष्ट्रौ॥ हयश्चगोमेषश्
नस्तथैव पुष्पाणि नारी हि मेव मार्गे॥२६॥

टी॰ चंद्रकेहोरामे गमनकरे तो रस्तेमे दो ब्राह्मण मिलेंगे कौवा नगारा मृदंग नेउर गदहा ऊंट घोडा गौ मेंढा कुत्ता और फूल दो स्त्री इतने से कोई भी शकुन रस्तेमे मिलेंगे ऐसा जानना

मंगलहोरा॥ मार्जारयुद्धं कलहः कुटुंबे रजस्वला स्त्री भुवन
स्यदाहः॥ नपुंसकश्वत्रितयं द्विजश्च नग्नो विमुक्तो धरणीधरस्य २७

टी॰ मंगलकेहोरामे गमनकरे तो रस्तेमे बिल्लाई की लडाई कुटुंबमे लडाई ऋतुमती स्त्री घरका जलना नपुंसक ३ कुत्ता नंगा ब्राह्मण सिद्ध इनमेसे कोई भी शकुन मिलेगा ऐसा जानना

बुधहोरा॥ बुधस्यहोरे शकुनश्चसर्वैः स्त्रीपुत्रयुक्ता कलशास्तु
पूर्णाश्चतुचातकश्चापगजौ कुमारः पुष्पाणि नारी सह दर्पणश्च २८

टी॰ बुधकेहोरामे गमनकरे तो रस्तेमे सर्व शकुन स्त्री पुत्रयुक्त पूर्णकलश चातकपक्षी नीलकंठपक्षी हाथी लडका फूल स्त्री ऐना इतनेमेसे कोई भी शकुन मिलेंगे ऐसा जानना—

गुरुहोरा॥ गुरोर्हि जातिर्गजिवाजिधेनु स्त्रीबालयुक्ता सनकोपद
कुंभकर्णाश्चफलं कौनकुलीवकश्च हंसस्तु राजा द्विजवेश्या॥ २९

टी० गुरूकेहोरामेगमनकरेतोरस्तेमेब्राह्मण वेश्या गोस्त्रीबालयुक्त जलका घड़ा कंबलवादुशाला काक नेउर बगुला पक्षी हंसपक्षी राजा बहुत बनिया इतनेमेसेकोईभीशकुनमिलेगा ऐसाजानना —

शुक्रहोरा॥ ॥शुक्रस्यहोरेगणिकाद्विजेन्द्रः काकत्रिकंचाथनपुंसकोवा॥मद्यंहिमांसंगण कश्चधेनुर्धान्यंचशूद्रत्रितयंचवैश्यः॥३०॥

टी० शुक्रकेहोरामेगमनकरेतोरस्तेमेवेश्याब्राह्मणकाक३नपुंसकम द्यमांसज्योतिषीगोअन्न तीनशूद्र बनिया इतमेमेसेकोईभीशकुनमि लेगेऐसाजानना· शनिहोरा

पतंगसूनोर्यवनश्चनग्नोरजस्वलास्त्रीचमृतंतथैव॥पि शाचगृध्रौविधवाचवन्हिर्नपुंसकश्चाथयुवाप्रचंडः॥३१

टी० शनीकेहोरामेगमनकरेतोरस्तेमे नंगामुसलमानऋतुमतीस्त्री प्रे तपिशाचगृध्रपक्षी विधवास्त्री अग्नि नपुंसक जवान बडापराक्रमी इत नेमेसेकोईभीशकुनरस्तेमेमिलेगाएसाजानना यहसातग्रहकाहोराफल (जानना·

प्रश्न॥ ॥गमनंप्रतिराज्ञस्तुसन्मुखादर्शनेनच॥ प्रतस्तांदैवसंभावेत्सर्वानेताश्चकीर्त्तयेत्॥३२॥

टी० राजाकोयात्राकालमेजोपूर्वमेशकुनकहासोहोय अथवाउत्तम वाणीकाश्रवणदर्शननहोयतोउस्कामनमेचिंतनकरकेगमनकनाशुभ·

वस्त्रधारण॥ ॥रवौनीलंबुधेपीतंकृष्णवर्णंशनैश्च रे॥ श्वेतंगुरौभृगौभौमेरक्तंसोमेतुचित्रकं॥ ३३॥ ॥

टी० रविवारकोनीलवस्त्र बुधकोपीत शनीकोकृष्ण गुरूऔरशु क्रको सफेद मंगलकोलाल सोमवारको चित्रविचित्र यहप्रकार से७वारमे वस्त्रपहिरको यात्राकरना· —

पूर्वदिशामेवर्ज्य॥ ॥मूलश्रवणशाक्रेषुप्रतिपन्नव मीषुच॥ शनौसोमेबुधेचैवपूर्वस्यागमनंत्यजेत्॥३४

टी० मूलश्रवणज्येष्ठा यहनक्षत्रमेप्रतिपदा नवमी यहतिथीमे श निवारसोमवारबुधवार यहवारमे पूर्वदिशामेयात्राकरनानही —

दक्षिणदिशामेवर्ज्य॥ पूर्वाभाद्रपदाश्विन्योपंचमीचत्रयो +

दृशी॥ गुरुर्धनिष्ठाश्चार्द्राचयाम्येसन्ततिवर्जयेत्॥३५॥
टी० पूर्वाभाद्रपदा अश्विनी यह नक्षत्रमे पंचमी अष्टमी यह तिथीमे गु
रुवार और धनिष्ठा आर्द्रा यह नक्षत्रमे दक्षिणदिशामे यात्रा करना नहीं·

पश्चिमदिशामे वर्ज्य॥ रोहिण्यांचवलयापुष्येषष्ठीचैवचतु
र्दशी॥ भौमार्कगुरुवारेतुनगच्छेत्पश्चिमांदिशं॥३६॥
टी० रोहिणी पुष्य यह नक्षत्रमे षष्ठी चतुर्थी यह तिथीमे मंगल रवि
गुरु इनके वारमे पश्चिममे यात्राकरनानहीं·

उत्तरदिशामेवर्ज्य॥ करेचोत्तरफाल्गुन्यांद्वितीयादश
मींतथा॥ बुधेरवौभौमवारेनगच्छेदुत्तरांदिशं॥३७॥
टी० हस्त उत्तरा फाल्गुनी यह नक्षत्रमे द्वितीया दशमी यह तिथीमे
बुध रवि मंगल इनकेवारमे उत्तरदिशामे यात्रा करना नही—

विदिक्शूल॥ ॥ईशान्यांचशनौशूलोआग्नेय्यांगुरु
सोमयोः॥ वायव्यांभूमिपुत्रस्तुनैर्ऋत्यांशुक्रसूर्ययोः ३८
टी० ईशान्यदिशामे बुधऔर शनीको दिशाशूलजानना अग्निदिशामे
गुरुऔर सोम कोदिशाशूलजानना वायुदिशामे मंगलकोदिशाशूल
जानना निर्ऋतिदिशामे शुक्रऔर रविको दिशाशूलजानना·—

शूलदोषनाश होनेकेवास्ते भक्षण

सूर्यवारेघृतंपीत्वागच्छेत्सोमेपयस्तथा॥ गुडमंगारकेवारे
बुधवारेतिलानपि॥३९॥ गुरुवारेदधिज्ञेयंशुक्रवारेय
वानपि॥ माषान्भुक्त्वाशनेर्वारेशूलदोषप्रशान्तये॥४०॥
टी० रविवारकोघीभक्षणकरकेतबयात्राकरे सोमवारको दूध मं
गलको गुड बुधवारकोतिल गुरुवारको दही शुक्रवारकोजव शनि
वारकोउडद यहपदार्थ भक्षणकरकेतबयात्राकरे: शुभ—

दिक्दोहदं॥ ॥प्राच्यांगच्छेद्घृतंप्राश्यदक्षिणस्यांतिल
ओदनं॥ पश्चिमायांदोहदंमीनमुदीच्यांतुपयस्तथा॥४१॥
टी० पूर्वदिशामे घृतभक्षण करके गमन करना दक्षिणदिशामेति
लभक्षण पश्चिमदिशामे मछरीभक्षण उत्तरदिशामे दूधभक्ष
णकरकेयात्रामेगमनकरना·—

पंचकवर्ज्य॥ ॥शय्याविताानं प्रेताग्निक्रियाकाष्ठतृ
णार्जनं॥ याम्यदिग्गमनं कुर्यान्नच चन्द्रेकुंभमीनगे॥४२
टी॰ कुंभके और मीनके चंद्रमामे खटियाबनावनानही प्रेतकी अग्नि
क्रियाकरनानही लडकी भूसायह खरीदकरनानही दक्षिणदिशामे
यात्राकरनानही इतनेकर्मपंचकमेकरनानही॰

सन्मुखचन्द्र॥ ॥करणभगणदोषंवारसंक्रांतिदोषंकुति
थिकुलिकदोषंयामयामार्द्धदोषं॥कुजशनिरविदोषंराहु
केत्वादिदोषंहरतिसकलदोषंचंद्रमासन्मुखस्थः॥४३॥
टी॰ करणदोष नक्षत्रदोष वारदोष संक्रांतिदोष दुष्टतिथी दोषकुलिक
यामदोष यामार्द्ध दोष मंगल शनि रवि इनकेवारकादोषराहूऔरके
तुइनकेदोषयात्राकालमेचन्द्रमासामनेहोयतोयहसबदोषनाशहोतेहैं॰

चंद्रविचार॥ ॥मेषेचसिंहेधनपूर्वभागेवृषेचकन्याम
करेचयाम्ये॥तुलेचकुंभेमिथुनेप्रतीच्यांकर्कालिमीने
दिशिचोत्तरस्यां॥४४॥फल॥सन्मुखेअर्थलाभायदक्षिणे
सुखसंपदा॥पृष्ठतःप्राणनाशायवामेचंद्रोधनक्षयः॥४५
टी॰ मेष सिंह धन यह राशीकाचन्द्रमापूर्वमेरहताहै और वृष कन्या म
कर यह राशीकाचन्द्रमा दक्षिणमेरहताहै मिथुनतुलाकुंभ यह रा
शीकाचन्द्रमा पश्चिममेरहताहै कर्क वृश्चिक मीन यह राशीका चंद्र
माउत्तरमे रहताहै आगेफलदेखना यात्राकालमेसामनेचंद्रहोय
तोद्रव्यलाभ दहिनेचन्द्रमाहोयतोसुख धन पीछेचंद्रमाहोयतोप्राण
नाश वामचंद्रमाहोयतो धननाश यहविचारयात्रामेकरना शुभ॰ —

कालविचार॥ ॥पूर्वाण्हेचोत्तरांगच्छेत्प्राच्यांमध्यान्ह
केतथा॥दक्षिणेअपराण्हेतुपश्चिमेअर्द्धरात्रके॥४६॥ ७॥
टी॰ दिनकेप्रथमभागमेउत्तरदिशामेगमनकरे और मध्यान्हमेपूर्व
दिशामेगमनकरेऔर दिनकेतीसरेभागमे दक्षिणदिशामेगमनकरेऔ
रअर्धरात्रीमेपश्चिमदिशामेगमनकरेऐसाकथितहैसोजानना॰ —

योगिनीविचार॥ ॥प्रतिपन्नवमीपूर्वेद्वितीयादिशिचोत्त
रे॥तृतीयेकादशीवन्हौत्रतुर्दशिनैर्ऋते॥४७॥ पंचत्र

षोदशीषा न्यैऋत्यां भूतं च पश्चिमे॥ सप्तमी पूर्ववायव्ये अमावास्याष्टमी शिवे॥ अन्यफल॥ पृष्ठे च शुभदा प्रोक्ता वामे चैव विशेषतः॥ योगिनी सा भवेन्नित्यं प्रयाणे शुभदं नृणां॥४९

टी० प्रतिपदा और नवमी को पूर्वदिशामे योगिनी जानना द्वितीया दशमी को योगिनी उत्तरदिशामे तृतीया एकादशी को योगिनी अग्निदिशामे चतुर्थी द्वादशी को योगिनी निर्ऋतीदिशामे पंचमी त्रयोदशी को योगिनी दक्षिणदिशामे षष्ठी चतुर्दशी को योगिनी पश्चिमदिशामे सप्तमी पौर्णिमाको योगिनी वायुदिशामे अमावास्या अष्टमी को योगिनी ईशान्य दिशामे जानना· इस प्रकार से योगिनी देखना आगे फल यात्राकाल मे योगिनी पीछे होय तो शुभ बांए होय तो शुभ ऐसा विचार कर को यात्रा करना

कालराहु॥ अर्केोत्तरे वायुदिशां च सोमे भौमे प्रतीच्यां बुधनैऋते च॥ याम्ये गुरौ वह्निदिशां च शुक्रे मंदे च पूर्वे प्रवदंति कालं ५०

टी० कालविचार रविवार को काल उत्तर दिशा मे जानना सोमवार को काल वायुदिशामे मंगल को काल पश्चिमदिशामे बुधवार को काल निर्ऋतिदिशामे गुरुवार को काल दक्षिणदिशामे शुक्रवार को काल अग्निदिशामे शनिवार को काल पूर्वदिशामे जानना· यह प्रकार से कालराहु का विचार करना·

अन्यमत॥ रविदिने गुरुपूर्वे सोमे शुक्रे च याम्ये वरुणदिशि तु भौमे चोत्तरे सौरिसंस्थे॥ प्रतिदिन मति मत्वा कालराहुर्दिशानां सकलगमन कार्ये वाम पृष्ठे च सिद्धिः॥५१

टी० रविवार और गुरुवार को पूर्वमे यात्रा करे तो कालराहु वाम और पृष्ठ भागमे आवता है फल सर्वकार्य सिद्धी सोमवार को और शुक्रवार को दक्षिणदिशामे यात्रा करना मंगल को पश्चिमदिशामे यात्रा करना शनिवार को उत्तरदिशामे यात्रा करना ऐसा कालराहु का विचार कर को तब यात्रा करना·--

क्षुधितराहु॥ ॥ इंद्रे वायौ यमे रुद्रे तोये ग्नौ शशि रक्षसोः॥ यामार्द्धं क्षुधितो राहुर्भ्रमत्येव दिगष्टके ॥५२॥ न तिथिर्न च नक्षत्रं न योगो न च चंद्रमाः॥ सिध्यंति सर्वकार्याणि यात्रायां दक्षिणे रवौ॥५३॥ ॥

टी॰ पहिले प्रहरके अर्धमे क्षुधितराहु पूर्वमे रहताहै दूसरे प्रहरके अर्धमे वायुदिशामे तीसरे यामार्द्धमे दक्षिण दिशामे चवथे यामार्द्धमे ईशान्यमे पाँचवे यामार्द्धमे पश्चिमदिशामे षष्ठ यामार्द्धमे अग्निदिशामे सप्तम यामार्द्धमे उत्तरदिशामे अष्टमयामार्द्धमे निरृति दिशामे क्षुधितराहु जानना ऐसा क्रमसे आठो दिशामे राहु जानना यात्राकालमे दक्षिणसूर्य होय तो सर्वकार्य सिद्धी उसमे तिथी नक्षत्र योग चन्द्रमा इस्का विचार करना नही —

कालस्थानविचार॥ ॥ कालं फलं घातकलोहपाते दावानलः खड्गकवच्चकांतिः॥ नखाश्चतुर्विंशतिषट्तथा दिक्‌रुद्रा धृतिर्वेदगुणाः क्रमेण॥ ५५॥ तिथ्यायुतं चैव सुभाजितं च शेषञ्च कालो मुनयो वदंति॥ फलं॥ कालंच पृष्ठे फलसन्मुखेन घातं च लोहं वडवांच पृष्ठे॥ खड्गंच षाग्रेकवचं च वामे कांतिश्च योन्या दिशि दक्षिणस्याम्॥ ५६ ॥

टी॰ कालनाम काल१ फल२ घातक३ लोहपात४ दावानल५ खड्ग६ कवच७ कांति८ यह आठ जानना इनके आठ ध्रुवांक बास देखनेके वास्ते कहते है २०।२४।६।१०।११।१८।४।३ यह आठ ध्रुवांक जानना अपाने को जिस तिथी मे गमन करना होय उस तिथीमे ध्रुवांक मिलावना और ८ से भाग लेना जो शेष रहे सो दिशामे काल है ऐसा जानना सो आठो का क्रम पृष्ठ भाग काल शुभ सन्मुख फल शुभ पृष्ठ भाग मे घातक लोहपात और वडवानल यह ३ शुभ अग्रभागमे खड्ग शुभ वाम भागमे कवच शुभ और दक्षिण भागमे कांति शुभ ऐसा दिशाभेद से देखके नवयात्रा करना शुभ —

पंथाराहुः॥ ॥ स्युर्धर्मेर्दस्रपुष्योरगवसुजलपद्वीशमैत्राप्यथार्थे याम्याजांघ्रीद्रकर्णादितिपितृपवनोडून्यथा भानिकामे॥ वन्ह्यार्द्राबुध्न्यचित्रानिरृतिविधिभगाख्यानि मोक्षेऽथ रोहिण्यर्यम्णाप्येंदुविश्वांतिमभदिनकरर्क्षाणि पथ्यादिराहो॥ ५७ ॥

टी॰ नक्षत्र २८ इस्के चार भाग नो प्रथम धर्ममार्ग इस्मे नक्षत्र ७ दूसरा

अर्थ मार्गनक्षत्र७ तीसराकाममार्गनक्षत्र७ चवथामोक्षमार्गनक्ष त्र७ इसप्रकारसे चारोमार्गकेनक्षत्रजानना औरइस्मेसूर्यएकमार्ग मेरहनेचंद्रचारोमार्गमेघूमेगाति स्काफलआगेदेखना· चक्रप्रकट

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धर्म | अश्विनी | पुष्य | आश्लेषा | विशाखा | अनुरा | धनिष्ठा | शततारा |
| अर्थ | भरणी | पुनर्वसु | मघा | स्वाती | ज्येष्ठा | श्रवण | पूर्वाभा· |
| काम | कृत्तिका | आर्द्रा | पूर्वा | चित्रा | मूल· | अभिजि | उत्तराभा· |
| मोक्ष | रोहिणी | मृग | उत्तरा | हस्त | पूर्वाषा· | उत्तराषा | रेवती· |

धर्ममार्गकाफल॥ ॥धर्ममार्गगतेसूर्ये अर्थांशेचंद्र
मायदि॥तदाशत्रुभयंतस्यज्ञेयंतुविबुधैःशुभम्॥४८
टी॰धर्ममार्गमेसूर्यहोय औरअर्थमार्गमेचंद्रमाहोययात्राकरेतोशत्रुसेभ
अन्यमत॥ ॥धर्ममार्गगतेसूर्ये चंद्रेतत्रैवसं (यजानना
स्थिते॥संहारश्चभवेत्तत्रभंगोहानिःप्रजायते ४९
टी॰ धर्ममार्गमेसूर्यहोय औरधर्ममार्गमेचंद्रमाहोय यात्राकरेतो
नाश कार्यभंग हानि यहहोयऐसाजानना —
अन्यमत॥ ॥धर्ममार्गगतेसूर्येकामांशेचंद्रमा
यदि॥विग्रहेदारुणंचैवचौराकुलंसमुद्भवम्॥५०॥
टी॰धर्ममार्गमेसूर्यहोय औरकाममार्गमेचन्द्रमाहोय यात्राकरेतो
शत्रुपीड़ा चोरसेभयप्राप्तीजानना· —
अन्यमत॥ ॥धर्ममार्गगतेसूर्येचंद्रेमोक्षगतेयदि
॥गृहलाभोभवेत्तस्यवित्तयोनात्रसंशयः॥५१॥
टी॰ धर्ममार्गमेसूर्यहोय औरमोक्षमार्गमेचंद्रहोय यात्राकरेतो
घरमिलेगा औरसुखप्राप्तीहोगी ऐसाजानना—
अर्थमार्गकाफल॥ ॥अर्थमार्गगतेसूर्येचंद्रे धर्मस्थि
तेयदि॥गजलाभोभवेत्तस्यतत्रश्रीःसर्वतोसुखी॥५२॥
टी॰ अर्थमार्गमेसूर्यहोय औरधर्ममार्गमेचन्द्रहोय औरयात्रा
करेतोहाथीमिलेगा औरबहुतसुखप्राप्तीहोगी —
अन्यमत॥ ॥अर्थमार्गगतेसूर्येचंद्रेतत्रैवसंस्थिते॥

प्रथमंजायतेकार्यंतत्रभंगोभविष्यति॥५३

टी० अर्थमार्गमेसूर्यहोय औरअर्थमार्गमेचंद्रमाहोयऔर यात्रा करेतोपहिलेकार्यहोगा· फिरभंगहोजायगा· —

अन्यमत॥ ॥अर्थमार्गगतेसूर्येचंद्रेकामेप्रसं स्थिते॥सर्वसिद्धिर्भवेत्तस्यज्ञानीयान्मात्रसंशयः ५४

टी० अर्थमार्गमेसूर्यहोय औरकाममार्गमेचन्द्रमाहोय यात्राकरेतो सर्वसिद्धिहोगी ऐसाजानना· —

अन्यमत॥ ॥अर्थमार्गस्थितेसूर्येचंद्रेमोक्षस्थिते पदि॥भूमिलाभोभवेत्तस्यहर्षयुक्तःसुखीभवेत॥५५

टी० अर्थमार्गमेसूर्यहोय औरमोक्षमार्गमेचन्द्रमाहोयतत्राक रेतो भूमीलाभहर्षयुक्तसुखीहोगा· —

काममार्गकाफल॥ ॥काममार्गगतेसूर्येचंद्रेतत्रैव संस्थिते॥गजाश्वाश्चविलभ्यतेराजसन्मानसंभवात् ५६

टी० काममार्गमेसूर्यहोय औरधर्ममार्गमेचंद्रमाहोय यात्राकरेतो राजाकेइहांसे हाथीघोडाइसकीप्राप्तीजानना· —

अन्यमत॥ ॥काममार्गगतेसूर्येचन्द्रेचैवार्थसं स्थिते॥सकलंजायतेतस्यविघ्नभंगोविनिर्दिशेत्॥५७

टी० काममार्गमेसूर्यहोय औरअर्थमार्गमेचन्द्रमाहोय यात्रा करेतोसर्वकामहोयविघ्नकाभंगहोयजानना· —

अन्यमत॥ ॥काममार्गगतेसूर्येचंद्रेतत्रैवसंस्थि ते॥विग्रहंदारुणंचैवकार्यनाशंविनिर्दिशेत्॥६७॥

टी० काममार्गमेसूर्य औरकाममार्गमेचंद्रहोययात्राकरेतोशत्रू से भयकार्यनाशजानना —

अन्यमत॥ ॥काममार्गगतेसूर्येचंद्रेमोक्षगतेपि वा॥राजलाभोभवेत्तस्यस्वर्णलाभंविनिर्दिशेत्॥६८

टी० काममार्गमेसूर्यहोय औरमोक्षमार्गमेचन्द्रमाहोय यात्रा करेतो राजदर्शनसुवर्णलाभजानना —

मोक्षमार्गकाफल॥ मोक्षमार्गगतेसूर्येचंद्रेधर्मेस्थितेपदि॥ +

हे भलाभोभवेत्तस्यसर्वकार्यप्रसिध्यति ॥ ६९ ॥
टी० मोक्षमार्गमेसूर्यहोय औरधर्ममार्गमेचन्द्रमाहोय यात्राकरेतो
सुवर्णकालाभ औरसर्वकार्यकीसिद्धीजानना —

अन्यमत ॥ ॥ मोक्षमार्गगतेसूर्येअर्थांशेचंद्रमा
यदि ॥ विफलंतस्यकार्यंचचोरराजारिपुभयं ॥ ७० ॥
टी० मोक्षमार्गमेसूर्यहोय और अर्थमार्गमे चन्द्रमाहोय यात्राक
रेतोकार्यविफलहोय चोरराजाशत्रूइनकाभयजानना —

अन्यमत ॥ ॥ मोक्षमार्गगतेसूर्येचन्द्रेकामस्थि
तेयदि ॥ सर्वसिद्धिमवाप्नोतिकार्येचजयमेवच ॥ ७१
टी० मोक्षमार्गमेसूर्यहोय औरकाममार्गमेचंद्रमाहोय यात्राक
रेतोसर्वसिद्धीप्राप्ती औरकार्यमेजयजानना —

अन्यमत ॥ ॥ मोक्षमार्गगतेसूर्येचंद्रेतत्रैवसंस्थि
ते ॥ विग्रहहारुपंचैवविघ्नस्तस्यभविष्यति ॥ ७२ ॥
टी० मोक्षमार्गमेसूर्यहोय और मोक्षमार्गमेचंद्रमाहोय यात्रा
करेतोशत्रूभय विघ्नहोगा जानना —

पंथाराहुमेकर्म ॥ यात्रायुद्धेविवादेचप्रवेशेनगरादि
षु ॥ व्यापारेषुचसर्वेषुपंथाराहुःप्रशस्यते ॥ ७३ ॥
टी० यात्राकालमे युद्धमे विवादमे ग्रामप्रवेशमे व्यापारमे सर्वका
र्यमे पंथाराहु देखना —

गर्गाचार्यमुहूर्त ॥ ॥ उषःप्रशस्यतेगर्गःशकुनंचबृह
स्पतिः ॥ अंगिरामनउत्साहोविप्रवाक्योजनार्दनः ॥ ७४
टी० गर्गआचार्यकावचन प्रातःकालमेयात्राकरना बृहस्पतीका
वचन शकुनदेखके यात्राकरना अंगिराकावचन मनउत्साहमे
यात्राकरना अथवाब्राह्मणकेवचनसे यात्राकरना शुभ —

शुभाशुभवाहन ॥ ॥ आत्मनोजन्मनक्षत्रादिनक्ष
त्रमेवच ॥ एकीकृत्वाहरेद्भागंनवशेषेचवाहनं ॥ ७५ ॥ ग
र्दभोश्वोगजोमेषोजंबुकोसिंहसंज्ञकः ॥ काकश्चैवमयूर
+ श्चहंसइत्येववाहनं ॥ ७६ ॥ फल ॥ रासभेअर्थनाशश्च

धनलाभश्चवाहयः॥ लक्ष्मीप्राप्तिर्गजाख्येयंमेषेच
मरणंध्रुवम्॥ ७७॥ जंबुकेस्वल्पलाभश्चसर्वसिद्धि
श्चसिंहगे॥ काकेचनिष्फलंकार्यंमयूरेचसुखावहं
॥ ७८॥ हंसेतुसर्वसिद्धिःस्याद्वाहनानांफलंस्मृतं॥

टी० अपनाजन्मनक्षत्र दिननक्षत्रमे मिलावना औरए से भाग लेना जोशेष रहेसोक्रमजेजानना शेष १ रहेतो गदहा फल अर्थनाश २ शेष रहेतोघोडाफल धनप्राप्ती ३ शेष रहेतो हाथीफल लक्ष्मीप्रासी ४ शेष रहेतोमेढा फल मरण ५ शेष रहेतोसियार फल थोडालाभ ६ शेष रहेतो सिंह फल सर्वसिद्धी ७ शेष रहेतो काक फल निष्फलकार्य ८ शेष रहेतो मोर फल सुखप्राप्ती ० शेष रहेतो हंस फल सर्वसिद्धि इस प्रकारसे यात्राका विचार वाहन सेकरना शुभआवेतो यात्रा करना॰

त्र्यंकमुहूर्त्त॥ ॥तिथयःपक्षगुणितास्सप्तभिर्भाजि
ताश्चताः॥ वाराःस्युर्वन्हिगुणितावसुभिश्चैवभाजिताः
॥ ७९॥ चतुर्गुणानिभान्यंगभाजितानियथाक्रमात्॥

टी० जिसतिथीमेगमनकरनाहोयउसतिथीको दूनाकरना ७से भाग लेना गमनमेजोवारहोय उस्कोतीनसेगुण देना ८ से भाग लेना गमनमेजो नक्षत्रहोयउस्को ४से गुणदेना ६ से भाग लेना तिथीवारनक्षत्रयह तीनोशेषअंकहोयतोशुभशून्यआवेतो अशुभयहत्र्यंबकनेकथितकियाहै।

फलं॥ ॥पीडास्यात्प्रथमेशून्येमध्येशून्यंमहद्भयं॥
अंत्यशून्येतुमरणंत्र्यंकेचविजयंभवेत्॥ ८०॥

टी० तिथीकेशेषमेशून्य आवेतोपीडाकारक वारकेशेषमेशून्य आवेतोमहा भयनक्षत्रकेशेषमेशून्यआवेतोमरणऔरतीनोअंकआवेतोविजयकारक (जानना

भ्रमणाडलमुहूर्त्त॥ ॥ सूर्यभाद्गणयेच्चान्द्रंसप्त
भिर्भागमाहरेत्॥ त्रिषट्कं भ्रमणंचैवद्विसप्तमहद्गाडलं
॥ ८१॥ प्रथमंपंचचत्वारि आडलोनास्तिनिश्चितं॥ आ
डलंताडनंप्रोक्तंभ्रमणेकार्यनाशनम्॥ ८२॥ छ॥

टी० सूर्यनक्षत्रसेचन्द्रनक्षत्रतकगिनना ७ से भागलेना शेष तीनअ थवा ६ रहेतोयात्राहोगी परंतुकार्यनाशशेष दो अथवा ७ रहेतो आडल

योग यात्राकरनानही आडल योगमे लाड न और शेष १ अथ
वा ५ या ४ रहे तो आडल नही गमन करनाकथित है —
हैवरमुहूर्त्त॥ ॥सूर्यभाद्वायपेच्चान्द्रंपश्चादिति
थिवारयुक्॥ नवभिस्तुहरेद्भागंसप्तशेषंतु हैवरं॥८३
टी० सूर्यनक्षत्रसेदिन नक्षत्रतक गिननाउसमे पश्चादिति थीमिलावना और
वारमिलावना ९से भागलेना शेष ७ रहेतो हैवरमुहूर्त्त जाननासो यात्रामे क
घवाडमुहूर्त्त॥ ॥सूर्यभाद्गणयेच्चान्द्रंत्रिगुणंतिथि (१थिनहै-
मिश्रितं॥ नवभिस्तुहरेद्भागंत्रीणिशेषंघवाडकं॥८४
टी० सूर्यनक्षत्रसेदिननक्षत्रतकगिननाउसको तीनसे गुणादे नागमनकी
तिथी मिलावना ९से भागलेनाशेष ३ रहेतो घवाडमुहूर्त्त जाननासो यात्रामे
वारपरत्वेस्वरशकुन॥ ॥गुरौशनौरवौभौमेशुभो शुभ
वैदक्षिणस्वरः॥ अन्यवारेषु वामस्तुस्वरश्चैवशुभः
स्मृतः॥८५॥ निर्गमेवामतःश्रेष्ठः प्रवेशेदक्षिणः शुभः॥
यःस्वरःसेवनासायेपौत्रीनामतमीहशं॥८६॥
टी० गुरुशनि रवि मंगल यह चारोवारमे अपनादक्षिणस्वरचलताहो
यतो प्रवेशमे शुभ औरसोमबुधशुक्र यह तीनोवारमे अपनावामस्व
रचलताहो यतोगमनकालमे शुभ यहस्वरयोगियोने कथितकिया है
वारपरत्वेछायाशकुन॥ ॥अष्टौपादा बुधेस्युर्नव
धरणिसुतेसप्तजीवेपदानिज्ञेयंचैकादशार्केशनि
शशिभृगुपुत्रेकमार्थेन्वसु॥ नस्मिन्काले मुहूर्ते
सकलगुणयुते कार्यसिद्धिः शुभोक्ता नास्मिन्पंचां
गशुद्धिर्नखलुशशिबलं भाषितंगर्गमुख्यैः॥८७
टी० बुधवारको ८ पैंडछायाआवेतो गमनकरना मंगलको ९ पैंड
छायाआवे तोगमनकरना॰ गुरुवारको ७ पैंड छायाआवेतो गमन
करना रवि शनि सोम शुक्र यहचारोवारमे ११ पैंड छाया आवेतो
गमनकरना॰ तोसबगुणयुक्त सर्वकार्यसिद्धिशुभहै इसमेपंचांगशुद्धी
चंद्रबल इसकाविचारकरनानही ऐसागर्गकहतेहै॰
१ काकशब्दशकुन॥ ॥काकस्यवचनंश्रुत्वापादछा

यांतु कारयेत्॥ त्रयोदश युतां कृत्वा षड्भिर्वै भागमाहरेत्॥८८॥ फल॥ लाभः खेदस्तथा सौख्यं भोजनं च धनागमः॥ अशुभं च क्रमेणैव गर्गस्य वचनं तथा ८९

टी० यात्राकालमे काकशब्द सुनके अपनी पादछाया जो होय उसमे १३ मिलावना ६ से भाग लेना जो शेष रहे उस्का फल १ शेष रहे तो लाभ २ शेष रहे तो खेद ३ शेष रहे तो सुख ४ शेष रहे तो भोजनप्राप्ती ५ शेष रहे तो धनप्राप्ति ० शेष रहे तो अशुभ यह क्रम से देखना यह गर्गमुनीने कथित किया है—

पिंगलाशब्दशाकुन॥ ॥उल्हासः किल्विले चैव चिल्पिल्या भोजनं तथा॥ बंधनं खिटिखिट्टि स्यात्कुकुशब्दे महद्भयं॥

टी० यात्राकालमे पिंगलका किलबिल शब्द होय तो आनंद चिलपिलु शब्द होय तो भोजनप्राप्ती और खिटखिट शब्द होय तो बंधन कुरकुर शब्द होय तो महाभय इस प्रकारसे पिंगलके शब्दका विचार करना—

छायाशाकुन॥ ॥बुधैः शिंकारवं श्रुत्वा पादछायां च कारयेत्॥ त्रयोदश युतां कृत्वा चाष्टभिर्भागमाहरेत्॥ ९१॥ फल॥ लाभः सिद्धिर्हानिशोकभयं श्रीदुःखनिःफले॥ क्रमेणैव फलं ज्ञेयं गर्गेण च यथोदितम्॥९२॥

टी० यात्राकालमे छीक होतेही अपनी छाया पांवसे गिनना उसमे १३ मिलावना ८ से भाग लेना फल १ शेष रहे तो लाभ २ शेष रहे तो सिद्धी ३ शेष रहे तो हानी ४ शेष रहे तो शोक ५ शेष रहे तो भय ६ शेष रहे तो लक्ष्मी ७ शेष रहे तो दुःख ० शेष रहे तो निष्फल ऐसा क्रमसे देखना—

छिक्काशकुन॥ ॥छिक्काप्रश्नं प्रवक्ष्यामि पूर्वस्यामशुभं फलं॥ आग्नेय्यां शोकदुःखं स्याद्दरिद्रं दक्षिणे तथा॥९३॥ नैर्ऋत्यां च शुभं प्रोक्तं पश्चिमे मिष्टभक्षणं॥ वायव्ये धनलाभस्तु उत्तरे कलहस्तथा॥९४॥ ईशान्यां च शुभं ज्ञेयमात्मशिंका महद्भयं॥ ऊर्ध्वं चैव शुभं ज्ञेयं मध्ये चैव महद्भयं॥९५॥ आसने शयने चैव दाने चैव तु भोजने॥ वामांगे पृष्ठतश्चैव षट् शिंकाश्च शुभावहाः॥९६॥

टी० यात्राकालमे आठो दिशामे छीक होय तिस्का फल पूर्व दिशामे हो

यतो अशुभ अग्निदिशामें होय तो दुःखशोक दक्षिणदिशामें होय
तो अरिष्ट निर्ऋती दिशामें होय तो शुभ पश्चिमदिशामें होय तो मि
ष्टान्न भोजन वायुदिशामें धनलाभ उत्तरदिशामें होय तो लडाई
ईशान्यदिशामें होय तो शुभ कदाचित् अपने कोछीक आवे तो म
हाभय अपने ऊपर छींक होय तो अशुभ मध्यमें होय तो महाभय औ
र आसनपर निद्राकालमें दानकालमें भोजनकालमें या मार्गमें रण
मार्गमें यह छः जगे छींकनेका फल अशुभ जानना --

पल्लीशब्दशकुन ॥ ॥विलंब्रह्मणि कार्यसिद्धिमग्नेर
सांशाकेकुलं शोभयं याम्ये मित्रवधः स्यान्निर्ऋते लाभः
समुद्राश्रये ॥ वायव्यांवरमिष्टमन्नमशनं सौम्या येला
भस्तथा ईशान्ये गृहगोधिकार्ये मतुल्लं सर्वत्र भूमौ भयं ९७
टी० यात्राकालमें पल्लीका शब्द ऊपर होय तो धन पूर्वदिशामें कार्य
सिद्धी अग्निदिशामें भय दक्षिणदिशामें मित्रनाश निर्ऋतीदिशामें स्व
पश्चिमदिशामें लाभ वायुदिशामें मिष्टान्न उत्तरदिशामें लाभ ईशान्यदिशा
में कार्यसिद्धी और भूमीपर होय तो भय ये सात सो दिशामें पल्लीका शब्द फल जा नना



पल्लीपतन ॥ ॥राज्यंतु शिरसि नेत्रे ललाटे बंधुदर्शनं ॥
भ्रूमध्ये राज्यसन्मानं मुखरोष्ठे धनक्षयं ॥९८॥ अधरोष्ठे
धनप्राप्तिर्नासाग्रे व्याधिपीडनं ॥ आस्ये च दक्षिणे कर्णे ब
हुलाभस्तु वामके ॥९९॥ अध्वानस्तु धनं स्कंधे भुजे भूपति
तुल्यता ॥ राजक्षोभं तथा पादामेकके शत्रुविनाशनं ॥१००
स्तनहृदये च दुर्भाग्यमुदरे मंडनं शुभं ॥ प्रशांतायाः पृष्ठदेशे
जानुजंघेष्टुभावहं ॥१०१॥ करद्वये वस्त्रलाभः स्कंधे
विजयी भवेत् ॥ नाभौ बहुधनं प्रोक्तं मूर्ध्नि मैथुनयादिकं ॥१०२
दक्षिणे मणिबंधे च मनस्तापं धनक्षयं ॥ मणिबंधे तु वामे
मैकीर्तिवृद्धि धनप्रदं ॥१०३॥ नखेषु धान्यलाभं स्यात् दक्षे मि
ष्टान्नभोजनं ॥ गुल्फयो वै धनं ह्रेयं केशांते मरणं ध्रुवं ॥१०४॥
अध्वानं दक्षिणे पादे वामे बंधुविनाशनं ॥ स्त्रीनां तु स्यात्ता
दृश्यमध्वे पादांते मरणं भवेत् ॥१०५॥ मल्याः पतने तेषु स्वर

टस्याधिरोहणे॥ यत्रोद्युक्तं मनुष्यस्य शुभाशुभहि सू

चकं॥१०६॥तिलमाषादिदानं चस्नात्वा देयं द्विजन्मने॥पिना

किनं नमस्कृत्य जपेन्मंत्रं षडक्षरं॥१०७॥शतं सहस्त्रमथवा स

र्वदोषनिबर्हणं॥शिवालये प्रपद्याहू दीपदोषोपशांतये १०८

टी० पुरुष अथवा स्त्री इनके यात्रा कालमे शरीर पर बिस्तुया गिरे अ

थवा गिरगिटान चढे नो शुभाशुभ शरीर के स्थान से मालूम करना-

॥ शरीरस्थानपरत्वेशुभाशुभफल॥

| | | |
|---|---|---|
| १ शीर्ष· राज्यप्राप्ती | ११ वामभुजा· राजक्रोध | २१ कटिभाग· घोडाप्राप्ती |
| २ कपाल· बंधुदर्शन | १२ कंठ शत्रुनाश | २२ द· कंकणस्थान· धनक्षय |
| ३ भोव· राजमान्य | १३ स्तन दुर्भाग्य | २३ वा· कंकणस्था· कीर्तिध· |
| ४ ऊपरका ओठ· धनक्षय | १४ पेट· शुभमंडन | २४ नख· धान्यलाभ |
| ५ नीचेका ओठ· धनऐश्वर्य | १५ पीठ बुद्धिनाश | २५ मुख· मिष्टान्नभोजन |
| ६ नाक· व्याधिपीडा | १६ जानु· शुभ | २६ गुल्फ· बंधन |
| ७ दक्षिण कान· आयुष्य | १७ जंघा· शुभ· | २७ केश· मरण· |
| ८ वामकान· बहुलाभ· | १८ हाथ· वस्त्रलाभ | २८ दक्षिणपाद· गमन |
| ९ नेत्र· बंधन | १९ स्कंध विजई | २९ वाम पाद· बंधुनाश |
| १० भुजा· राजासमान | २० नाभि बहुधन | ३० पावकामध्य· स्त्रीनाश |

टी० आगे पल्ली शरीर पर गिरे और सरट चढे नो तत्काल वस्त्र सहित

स्नान करना और ब्राह्मण को तिल उडिद दान देना और महादेव का

दर्शन करना षडक्षर मंत्र का १०० शत अथवा १००० जप करना सर्वदो

षनाश होने के वास्ते शिवालय मे दीप लगावना शुभ·

अंगस्फुरण॥ ॥ ब्रूहि मे त्वं निमित्तानि अशुभानि शुभा

नि च॥ सर्वधर्मभृतश्रेष्ठ त्वं हि सर्वं विबुध्यसे॥१०९॥

टी० मनू मत्स्य को प्रश्न करते हैं हे सर्व धर्मभृत सब धर्म के जानने वा

ले हो इस कारण अंगस्फुरण का शुभाशुभ कथन करो-

अंगस्य दक्षिणे भागे प्रशस्तं स्फुरणं भवेत्॥

अप्रशस्तं तथा वामे पृष्ठस्य हृदयस्य च॥११०

टी० शरीर के दक्षिण भाग मे पुरुष को स्फुरण हो य तो शुभ और वाम

भागमें पृष्ठ हृदयस्फुरण होयतो अशुभजाननो —

अंगस्फुरणफल॥ ॥अंगानां स्पंदनं चैव शुभाशुभवि
वेचितं॥ तच्च विस्तरतो ब्रूहि येन स्यात्तद्विधं सुवि ॥
१११॥ पृथ्वीलाभो भवेन्मूर्ध्नि ललाटे रविनन्दन॥ स्थानं
विवृद्धिमायाति भ्रूनसोः प्रियसंगमः॥११२॥ भृत्यलब्धि
श्चाक्षिदेशे दृक्पान्ते धनागमः॥ उत्कंठोपगमामध्ये दृ
ष्टं राजन्विचक्षणैः॥११३॥ दृग्बंधने संगरे च जयश्रीप्रभ
वान्नुयात्॥ योषिल्लाभोऽपांगदेशे श्रवणांते प्रियश्रुतिः॥
॥११४॥ नासिकायां प्रीतिसौख्यं प्रियाप्तिरधरोष्ठयोः
॥ कंठे तु भोगलाभः स्याद्भोगवृद्धिरथांसयोः॥११५॥
सुहृत्स्नेहश्च बाहुभ्यां हस्ते चैव धनागमः॥ पृष्ठे पराज
यः युद्धे जयो वक्षस्थले भवेत्॥११६॥ कुक्षिभ्यां प्रीति
रुद्दिष्टा स्त्रियाः प्रजननं भगे॥ स्थानभ्रंशो नाभिदेशे
आंत्रे चैव धनागमं॥११७॥ जानुसंधौ परैः संधिर्बलव
द्भिर्भवेन्नृप॥ एकदेशे भवेत्स्वामी जंघाभ्यां रविनन्दन
॥११८॥ उत्तमस्थानमाप्नोति पद्भ्यां प्रस्फुरणे नृप॥
अलाभं चाध्वगमनं भवेत्पादतले नृप॥११९॥ ॥

टी॰ अंगका शुभाशुभ जो फल कथिन है सो विस्तार करको शरीर
के स्थानसे यह जगतमें जानना —

| | | |
|---|---|---|
| | | १८ कोख· प्रीति |
| १ मस्तकस्फुरण· पृथ्वीला· | ९ कान· प्रियवार्ता | १९ भग प्रसूती· |
| २ ललाट· स्थानवृद्धी | १० नाक· प्रीतिसुख | २० लिंग· स्त्रीप्राप्ती |
| ३ भौंवकेमध्यमें· मित्रभेट | ११ ओठ· प्रियकावस्तुप्रा· | २१ नाभी· स्थानभ्रम |
| ४ नेत्रकेपास· मित्रभेट | १२ कंठ· ऐश्वर्यप्राप्ती· | २२ आंत· धनप्राप्ती· |
| ५ नेत्र· धनप्राप्ती· | १३ स्कंध· भोगवृद्धी | २३ गोडकीसंधी· बल |
| ६ नेत्रकापलक१ राजप्राप्ती | १४ बाहू· मित्रप्राप्ती· | वान् राजा· |
| ७ नेत्रकापलक२ संग्रा | १५ हाथ धनप्राप्ती | २४ जंघा· एकदेशस्वामी |
| मप्रेजय | १६ पीठ· दूसरेसेजय· | २५ पांव उत्तमस्थान· |
| ८ नेत्रकाअंत· स्त्रीलाभ· | १७ छाती जयप्राप्ती· | २६ पांवकातलु· गमन· |

स्त्रीकाअंगस्फुरण॥ ॥लांछनंपीठकंचैवज्ञेयंस्फुर
णवत्तथा॥ विपर्ययेणविहितःसर्वस्त्रीणांविपर्ययः
॥१२०॥ दक्षिणेविप्रशस्तेंगप्रशस्तंस्याद्विशेषतः॥
टी० मसातिल यहस्फुरणकेस्थानमेजानना इस्कोउलटाकरको
स्त्रीकोवामांगस्शुभ औरदक्षिणांग अशुभजानना -

दुष्टस्थानेस्फुरणदान॥ ॥अनन्यथासिद्धिरजन्य
नस्यफलस्यशस्तस्यचनिंदितस्य॥ अनिष्टरिष्टो
पगमेद्विजानांकार्यंसुवर्णेनतुतर्पणंस्यात्॥१२१॥
टी० यहजो अंगस्फुरणकहासोराजानेअनिष्टफलनाशहोनेके
वास्ते ब्राह्मणकोसुवर्णदानकरना औरब्राह्मणभोजनकरना-

नेत्रस्फुरण॥ ॥नेत्रस्योर्ध्वंहरतिसकलंमान
संदुःखजालंनेत्रोपांतेदिशतिचधनंनासिकांते
चमृत्युः॥ नेत्रस्याधःस्फुरणमसकृत्संगरेभंगहे
तुर्वामेचैतत्फलमविफलंदक्षिणेवैपरीत्यं॥१२२
टी० नेत्रस्फुरणकाफल नेत्रकेऊपरस्फुरणहोयतोमनकेदुःखकाना
शनेत्रकेदूनोकोनेमेस्फुरणहोयतोधनप्राप्ती नाककेअग्रमेस्फुरणहोयतो
मृत्यु नेत्रकेनीचेस्फुरणहोयतोसंग्राममेभंगहोय यहपुरुषकावाममेजान
ना दक्षिणमेविपरीतजानना स्त्रीकोदक्षिणमेजानना वाममेविपरीतजा०

त्रिशूलयंत्र॥ ॥रोगिणोचकुजाद्यर्क्षेदिनाद्यर्क्षेचयु
द्धतः॥ कृत्तिकागमनेदद्यादन्यत्ररविदीपते॥१२३

टी० त्रिशूलचक्रकाविचार।
रोगीकाप्रश्नहोयतोमंगलकेन
क्षत्रसेस्थापनकरना युद्धप्रश्नमे
चंद्रनक्षत्रसेस्थापनकरनाऔ
रयात्राप्रश्नमेकृत्तिकासेआरं
भकरनाऔर अन्यत्रकार्यमे
सूर्यनक्षत्रसेजाननायहस्था
पनक्रमआगेफलदेखना-



रवावुत्तरतः कालः सोमे वायव्यभागके ॥ भौमे तु पश्चिमे भागे बुधे नैर्ऋत्यकोणके ॥ १२७ ॥ जीवे तु याम्यदिग्भागे शुक्रे चाग्नेयकोणके ॥ शनौ तु पूर्वदिग्भागे कालचक्रं प्रवर्त्तितं ॥ १२८ ॥

टी० इसप्रकारसे चक्रपरसे कालका ज्ञान करना —

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| र | चं | मं | बु | गु | शु | श |
| उ | वा | प | नै | द | आ | पू |

पाशज्ञान ॥ ॥ सौम्यादौ वाममार्गेण रवितः कालसंस्थितिः ॥ तत्संमुखे भवेत्पाशो रात्रौ ज्ञेयो विलोमतः ॥ १२९ ॥ दक्षिणस्थः स्थितः कालः पाशो वामदिगाश्रयः ॥

टी० उत्तरमार्गसे सूर्यसे कालस्थिती सन्मुख जानना रात्रीमे दक्षिणस्थिती काल होय तो वाममे जानना —

| पाशचक्रम् | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| र | चं | मं | बु | गु | शु | श |
| द | आ | पू | ई | उ | वा | प |

गमने लग्नशुद्धी.

चरलग्ने प्रयातव्यं द्विस्वभावे तथा नरैः ॥ लग्ने स्थिरे न गंतव्यं यात्रायां क्षेममीप्सुभिः ॥ १३० ॥

टी० यात्राकालमे लग्नप्रकार चरलग्न मेष कर्क तुला मकर इसमे यात्रा करना और द्विःस्वभावलग्नमे यात्रा करना यह ८ लग्नमे गमन कथित है स्थिरलग्नमे यात्रा करना नही कल्याणकी इच्छा होय तो लग्नशुद्धी देखको गमन करना —

दूसरा प्रकार ॥ ॥ लग्ने कार्मुकमेषनौलिगमने कार्ये विलंबो नृणां पंचत्वं मकरे तथैव च घटे तद्वत्फलं वृश्चिके ॥ सिंहे कर्कटके वृषे परिगतः सर्वार्थसिद्धिं लभेत् कन्यामीनगतस्तथैव मिथुने सौख्यं शुभान्नं वसु ॥ १३१ ॥

टी० धन मेष तुला यह लग्नमे यात्रा करे तो कार्य विलंबसे होगा और मकर कुम्भ वृश्चिक यह लग्नमे यात्रा करे तो मृत्युकारक और सिंह कर्क वृष यह लग्नमे गमन करे तो सर्व अर्थसिद्धि कन्या मीन मिथुन यह लग्नमे यात्रा करे तो सौख्य अन्न भूमी इसकी प्राप्ती जानना. आगे यात्रा लग्नमे वारों स्थानका फल कहने हैं —

प्रथमस्थान॥ ॥जन्मस्थंचाष्टमंत्यान्त्यं लग्ने द्वादशमे
तथा॥ ग्रहाणां च बलं दीस्य गच्छेद्धि विजयं नृपः॥१३२
टी० यात्राकालमें जन्मस्थ अष्टम द्वादशस्थानमें पापग्रह का त्याग
करना और ग्रहबल देखके गमन करे तो राजा विजई होता है॰—
अन्यमत॥ ॥स्थाने यदास्युर्गुरुसौम्यशुक्राः ति
ष्ठन्ति कार्याणि च पंचमेन्हि॥ राज्यास्तहं वा सुख
देशलाभं मासस्य मध्ये गृहभावयुक्तम्॥१३३॥
टी० यात्राकालमें लग्नमें गुरु बुध शुक्र ग्रह होय तो सर्व कार्य पांच
दिनमें अथवा १ मासमें राज्यलाभ सुख प्राप्ती जानना॰—
द्वितीयस्थान॥ ॥जीवो बुधो वा भृगुनन्दनो
वा स्थाने द्वितीये गमनस्य काले॥ सुवस्त्रलाभं च
तुरंगलाभं मासस्य मध्ये च चतुर्दशेन्हि॥१३४॥
टी० यात्राकालमें द्वितीय स्थानमें गुरु अथवा बुध शुक्र होय तो
उत्तम वस्त्रलाभ घोडा प्राप्ती मासमें जानना या १४ दिनमें —
अन्यमत॥ ॥क्रूरा धनस्था रविराहुभौमाः सौ
रिश्च केतुस्त्रिभिरेव मासैः॥ विनाशयन्तां शं च द
हन्ति मृत्युं सत्यं हि वाक्यं मुनयो वदन्ति॥१३५॥
टी० यात्राकालमें द्वितीयस्थानमें क्रूरग्रह रवि राहु मंगल शनी केतु इनमेसे
कोई ग्रह होय तो मृत्युकारक धननाश तीन मासमें होय ऐसा मुनी कहते हैं।
तृतीयस्थान॥ ॥स्थाने तृतीये गुरुभार्गवौ
च सौम्यस्य सूनुश्च निशापतिश्च॥ करोति कार्यं
सुफलं च सर्वं पक्षद्वयेनापि दिनत्रयेण॥१३६॥
टी० यात्राकालमें तृतीयस्थानमें गुरु शुक्र अथवा बुध चन्द्र होय तो
पखिनेभरमें अथवा ३ दिनमें कार्य सुफल होय ऐसा जानना॰—
चतुर्थस्थान॥ ॥क्रूराश्चतुर्थे गमने यदा तु नास्यु
र्ग्रहाः शुभदा हि कार्ये॥ तत्रापि दैवेन भवेच्च
सिद्धिर्मासत्रयेणापि दशाहमध्ये॥१३७॥ २॥
टी० यात्राकालमें चतुर्थस्थानमें पापग्रह होय तो अशुभ शुभग्रह

होयतोदैवयोगसेकार्यसिद्धी ३ मासमे अथवा १० दिनमेजानना -

पंचमस्थान॥ ॥गुरुर्भृगुश्चन्द्रबुधोयदास्यात्
शुभेचलग्नेतुसुतेचयुक्ताः॥कुर्वंतिकार्यस्यचसि
द्धिमिष्टांमासद्वयेनापिवदन्तिसत्यम्॥१३८॥

टी० यात्राकालमेपंचमस्थानमे गुरुशुक्रचन्द्रबुधयहचारोमेसेको
ईग्रहहोयतो सर्वकार्यसिद्धी २मासमेजानना·

षष्ठस्थान॥ ॥जीवश्चशुक्रश्चबुधश्चषष्ठेकरो
तियात्रासफलांविलग्नात्॥पक्षद्वयेनापिवदन्ति
सत्यंसौम्यर्क्षसंस्थःसबलश्चचन्द्रः॥१३९॥ ॥

टी० यात्रालग्नसेषष्ठस्थानमे गुरुशुक्र अथवाबुधयहहोयतो या
त्रासफलजानना और मिथुनकाचन्द्रमाहोयकोषष्ठस्थानमेबल
वान्होयतो १ मासमेकार्यसिद्धिजानना -

सप्तमस्थान॥ ॥चेत्सप्तमस्था गुरुसौम्यसौम्याः
कुर्वन्तियात्राविजयंनृपाणां॥सर्वेनृपास्तस्यभ
वन्तिवश्यामासद्वयेनापिचपंचभिर्दिनैः॥१४०॥

टी० यात्रालग्नसेसप्तमस्थानमेगुरुचन्द्र अथवा बुधहोय औररा
जायात्राकरेतोविजयप्राप्ती और उस्कोसबराजावश होय २ मासमे
अथवा ५ दिनमेऐसाजानना -

अष्टमस्थान॥ ॥क्रूराश्चसर्वेयदिलग्नकालेमृत्यु
स्थितामृत्युकराभवन्ति॥सौम्योगुरुर्वा भृगुनन्द
नश्चदीर्घायुषंमृत्युकरश्चचन्द्रः॥१४१॥ ॥

टी० यात्रालग्नसे अष्टमस्थानमे क्रूरग्रह होयतो मृत्युकारक औ
र बुध गुरु शुक्र यह अष्टमस्थानमेहोयतो आयुष्य शुक्रचंद्रमा
होयतो मृत्युकारक ऐसाजानना -

नवमस्थान॥ ॥धर्मेस्थितायदिभवन्तिहिपाप
खेटःप्रयाणकालेचतथैवचन्द्रमाः॥तदाजयंवैस
बलेचचन्द्रेमासत्रयेणापिदिनैश्चतुर्भिः॥१४२॥

टी० यात्रालग्नसेनवमस्थानमे पापग्रहहोय और उसीस्थानमेचं

पाहोयपरंतुचरलग्नचंद्रहोयतो ३ मासमे अथवा ४ दिनमेजयप्राप्तिजान(ना)

अन्यमत॥ ॥धर्मस्थितौ वा यदि जीवशुक्रौ सौ
म्यस्तु दृष्टौ विलग्नकाले॥ लग्नेचरे वा यदि वा
स्थिरे वा कार्यस्य सिद्धिश्च भवेच्च लाभः॥१४३॥

टी० यात्रालग्नसे नवमस्थानमे गुरुशुक्र अथवा बुध यह चरलग्नमे हो
य अथवा द्विस्वभावलग्नमे होयतो कार्यसिद्धि और द्रव्यलाभ जानना —

दशमस्थान॥ ॥कर्मस्थिता पापखगा खलु सौम्याः
कुर्वन्ति कार्यं शनिवर्जिताश्च॥ लग्नेचरे वा यदि वा
स्थिरे वा मासत्रयेणापि च चैकमासतः॥१४४॥ ह॥

टी० यात्रालग्नसे दशमस्थानमे पापग्रह शनीछोडकरके अशुभ और शु
भग्रह चरलग्नमे अथवा स्थिरलग्नमे होयतो ३ महिनेमे अथवा १ म
हिनेमे कार्यसिद्धि जानना —

एकादशस्थान॥ ॥लाभस्थितौ गुरुबुधौ भृगुन
न्दनो वा क्रूराश्च सर्वे शशिनैव युक्ताः॥ सद्यः फल
सिद्धिश्च भवेद्धि यात्रा पक्षेक मध्ये दिवसत्रये च॥१४५॥

टी० यात्रालग्नसे एकादशस्थानमे गुरु बुध शुक्र अथवा क्रूरग्रह
चंद्रकरके युक्त होयतो १ पक्षमे अथवा ३ दिनमे फलप्राप्ती जानना —

द्वादशस्थान॥ ॥सर्वे शुभा द्वादशसंस्थिताश्च
यात्राभवेत्तत्र विचित्रलाभः॥ पापाश्च सर्वे व्यय
दा भवन्ति यात्राफलं गर्गमुनिप्रणीतं॥१४६॥

टी० यात्रालग्नसे द्वादशस्थानमे सर्व शुभग्रह होयतो विचित्र लाभ
और सब पापग्रह होयतो खर्चा करावे ऐसा यात्राफल गर्गमुनीने क
थनकिया है सो जानना —

अन्यमत॥ ॥शुक्रे चास्तंगते जीवे चन्द्रे चास्तमुपागते
॥ तयोर्बाल्ये च वार्धके च सा यात्रा भयरोगदा॥१४७॥

टी० यात्राकालमे शुक्रका अस्त होय गुरुका अस्त होय अथवा
चन्द्रका अस्त होय और इनका बालत्व वृद्धत्व होय और यात्राकरे
तो भय रोग प्राप्त होती है

गमनेत्याज्य॥ ॥निंद्यो निखिलयात्रासु घटलग्नं घटांशकं॥ वक्रः पंथा मीनलग्ने यातुर्मीनांशकेपि वा॥१४८

टी॰ यात्राकालमे कुम्भलग्न और कुंभलग्नका नवमांश निंद्य है त्याग करना कारण द्रव्यनाश और मीनलग्न और मीनलग्नका नवमांश इसका त्याग करना कारण रस्ताजलदी घूमना है कार्य होता नही सो चक्रमे देखना –

| ११ | ११ | १२ | १२ | लग्नं |
|---|---|---|---|---|
| द्रव्यनाश | द्रव्यनाश | वक्रः पंथा | वक्रः पंथा | इसका त्याग करना |

गमने ग्राह्य॥ ॥वर्गोत्तमांशगे लग्ने त्वथवापि सुधाकरे॥ यात्रा कामदुघा यातुर्मातापुत्रस्य वै यथा॥१४९॥

टी॰ यात्राकालमे लग्न वर्गोत्तममे होय अथवा चन्द्रमा वर्गोत्तममे होय और यात्रा करे तो सर्वसुखप्राप्ती जैसी पुत्रको मातासे सुखप्राप्ती –

दिग्द्वारमाह॥ ॥पूर्वादिदिक्षु मेषाद्यैः क्रमाद्दिग्द्वारराशयः॥ दिग्द्वारराशयः सर्वे नहि यातुः शुभप्रदाः॥१५०॥

टी॰ पूर्वदिशामे दिग्द्वारकी राशी मेषादी सेजानना और जिस दिशामे गमन करना होय तो उस दिशाकी जो राशी उसमे गमन करना –

| पू॰ | द | प॰ | उ | शुभ |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | |
| ५ | ६ | ७ | ८ | |
| ९ | १० | ११ | १२ | |
| अशु॰ | अशु | अशु | अशु॰ | |
| प | उ | पू | द | |

पूर्वादीनां स्वामी

दिगीश्वरा भास्करशुक्रभौमराह्वर्किचंद्रज्ञसुरार्चिनास्युः॥

टी॰ आठ दिशाके स्वामी सूर्य शुक्र मंगल राहु शनि चन्द्र बुध गुरु यह दिशापती चक्रमे देखना –

गमनचक्रम्॥

ई पू शु आ
गु॰ उ सूर्य॰ दि॰ द मंगल
बुध॰ दि॰ प शनी दि॰
वा नै
चं दि रा

लालाटियोग

लग्ने भानुः सुतरिपुगतश्चंद्र आरो नभस्थः पातालस्थो हिमकरसुतः स्वत्रिगो देवमंत्री॥ तद्वच्छुक्रोव्ययभगवतो भास्करिः सप्तमस्थो राहुर्नित्यं निधननवगः स्वां दिशं वारयन्ति॥१५१

टी॰ यात्रालग्नमे सूर्य होय तो ललाटियोग होता है तो पूर्वमे यात्रा करना नही चन्द्रमा ५ अथवा ६ होय तो वायुदिशामे ललाटियोग या

यात्रायोगचक्रं

टी० यात्राकालमेऐसाग्रहहोय और राजा यात्राकरे तो शत्रूको बहुत जलदी जीते जैसा गरुड सर्पको जीतता है यहफल जानना —

अम्बुभरवगैरनवाष्टमदस्थैर्हिबुकसहोदरलाभगृहस्थैः॥कविरिहकेन्द्रगगीष्पतिरिष्टोवसुचयलाभकरःखलुयोगः॥१५६॥

यात्रायोगचक्रं

टी० यहप्रकारसेग्रहहोय यात्राकरेतो द्रव्यलाभसुखहोयऐसा जानना —

सिनेलग्नगतेसूर्येलाभगेम्बुस्थितेविधौ॥ततोराजारिपून्हंन्तिकेसरीवेभसंहतिम्॥१५७॥

यात्रायोगचक्रं

टी० ऐसेयोगमेयात्राकरे तोजैसासिंहगजकेसमूहकोनाशकरताहै उसीरीतसेराजाशत्रूकानाशकरताहै —

रविःषष्ठेसितःक्षिद्रेतृतीये भूमिनन्दने॥पिनाकियोगोविख्यातो यातुर्विजयकारकः॥१५८॥

यात्रायोगचक्रं

टी० ऐसेयोगमे यात्राकरे तो वह पिनाकि नाम योग होता है सो गमन करनेवालेको विजयकारक जानना —

गुरौकर्कटगेलग्नेभानावेकादशस्थिते॥पुंडरीकोमहायोगःशत्रुपक्षविनाशकृत॥१५९॥

पुंडरीकयोगचक्रं

टी० यात्राकालमेकर्कलग्नमेगुरुहोय और ११ स्थानमेसूर्यहोयतोवहपुंडरीकनामयोगहोताहै यात्राकरेतोशत्रूपक्षकानाशजानना —

वृषराशिगते चंद्रे लाभस्थे केंद्रगे गुरौ॥ कामधेनुरयं योगः कामदो यात्रिकांगणे॥१६०॥

कामधेनुयोगचक्रं

टी० यात्राकालमें वृषराशीका चंद्रमा एकादशस्थानमें होय और केंद्रमें गुरु होय तो कामधेनयोग होता है रणमें कामदेता है —

त्रिषष्ठलाभगे चेत्सुरविमंदकुजेषु च॥ पूर्णचन्द्रो महायोगः पूर्णराज्यप्रदः सदा॥१६१॥

पूर्णचंद्रयोगचक्रं

टी० यात्राकालमें लग्नसे ३ स्थानमें सूर्य होय और ६ स्थानमें शनी होय और ११ स्थानमें मंगल होय यह योगमें यात्रा करे तो राज्यलाभ जानना —

लग्ने शुक्रश शशी बंधौ कर्मस्थाने गुरुर्यदा॥ मृगेंद्रयोगो विख्यातो यातुः सर्वार्थसाधकः॥१६२॥

मृगेंद्रचक्रं

टी० यात्राकालमें लग्नमें शुक्र होय ४ स्थानमें चन्द्र और १० स्थानमें गुरु होय तो मृगेंद्रयोग होता है गमन करे तो सर्वसिद्धी जानना —

आपोक्लिमगते चन्द्रे केंद्रस्थे सुरपूजिते॥ योगः केन्द्रइति ख्यातो यातुरिष्टार्थसूचकः॥१६३॥

केन्द्रयोगचक्रं

टी० यात्राकालसे ३।६।९।१२ इनमें स्थानमें चंद्रमा होय और केंद्र १।४।७।१० इनमें स्थानमें गुरु होय तो केंद्र नाम योग इसमें गमन करे तो इष्टसिद्धि जानना.

लग्ने सौम्ये रवौ षष्ठे फेलाभगे देवपूजिते॥ महापाशुपतो योगः शत्रुवर्गविनाशकृत॥१६४॥

टी० यात्राकालमें लग्नमें बुध होय और सूर्य ६ स्थानमें होय ११ स्थानमें गुरु होय तो महापाशुपत योग होता है यात्रा करे तो

शत्रुवर्णकानाशजानना·—

पाशुपतयोगचक्रम्॥

२ १ १२
३ बु ११ गु
४ १०
५ ७ ९
शु: ६ ८

प्रस्थानमुहूर्त्त॥ सुमुहूर्त्तैस्वयंगमना संभवेप्रस्थानंकार्यं॥श्लो॰यज्ञोपवीतं कंशस्त्रंमधुचस्थापयेत्फलं॥विप्रादिक्रमतःसर्वस्वर्णधान्यांबरादिकं॥१६५

टी॰सुमुहूर्त्तमेंयेयात्रानकरसकेतोप्रस्थानरखना ब्राह्मणनेप्रस्थानयज्ञोपवीतकरना क्षत्रियनेप्रस्थानशस्त्रकरना वैश्यनेप्रस्थानमधुकरना शूद्रनेप्रस्थानफलकरना यहचारोवर्णकाप्रस्थानऔरसुवर्णधान्यवस्त्रयहसबकोकथितहै·—

अन्यमत॥ ॥राजादशाहंपंचाहमन्योन्यप्रस्थितोवसेत्॥अंगप्रस्थानेसम्पूर्णंवस्तुप्रस्थानकेऽर्धकं॥१६६॥

टी॰राजानेप्रस्थानरखनेपर१०दिनरहना और अन्यको५दिन और अंगप्रस्थानकरेतोसंपूर्णफलवस्तुप्रस्थानकरेतो अर्धफलजानना

अन्यमत॥ ॥गेहाद्गेहान्तरंगर्गःसीमःसीमांतरोभृगुः॥बाणक्षेपंभरद्वाजोवसिष्ठोनगराद्बहिः॥१६७ प्रस्थानेपिकृतेनोयान्महादोषान्वितेदिने॥१ ॥ ॥

टी॰ प्रस्थानप्रकार गर्गकावचन प्रस्थानअपनेघरसेदूसरेकेघरमेरखना भृगुकावचन प्रस्थानशहरकेसीमापर रखना भरद्वाजकावचन प्रस्थानजितनेदूरबाणजाय उतनेदूररखना वसिष्ठकावचन प्रस्थान शहरकेबाहररखना और प्रस्थानकिया कदाचित उसदिनमहादुष्टयोगहोयतोयात्राकरनानहीं·—

यात्राकेदिनवर्ज्य॥ ॥क्रोधक्षौररतिश्रमामिषगुडद्यूताश्रुदुग्धासवक्षाराभ्यंगभयासितांबरवमिस्तैलंकटूद्गेद्भ्रमे॥क्षीरक्षौररतीःक्रमास्त्रिशरसप्ताहंपरंनद्दिनेरोगंस्त्यात्तवकंसितान्यतिलकंप्रस्थानकेपीनिच॥१६८॥

टी॰ यात्राकरनेकेदिनत्याग कोप·क्षौर·स्त्रीसंग·महिनत·मांस·गुड·द्यूत·रोदन·दूध·मद्य·क्षार·सुगंधतैल·भय·कृष्णवस्त्र वमन तेल·कडुवापदार्थ यहयात्राकेदिनत्यागकरना और दूधक्षौर स्त्रीसंग यहतीनक्रमसे या

मांके पहिले ३।५।७ इनके दिन त्याग करना और रोग चिंता विषय चिंता और केवल तिलकसे अन्य तिलक गृहप्रस्थानके दिन करना न(हीं)

यात्रामे वाहनविचार॥ ॥प्राच्यां गच्छेद्गजेनैव दक्षिणस्यां रथेन हि॥ दिशि प्रतीच्यामश्वेन तथोदीच्यां नरेण च॥१६९॥

टी० पूर्वदिशामे यात्रा हाथीपर बैठके करना और दक्षिणदिशामे रथपर बैठके करना और पश्चिमदिशामे घोडापर बैठके करना और उत्तरदिशामे पालकीपर बैठके यात्रा करना शुभ—

अन्यमत॥ ॥पूर्वं दक्षिणमुद्धृत्य पादं यात्रान्नराधिपः॥ द्वात्रिंशत्पदं गत्वा यानमारुह्य संव्रजेत्॥१७०॥

टी० यात्राकालमे राजाने पहिले दक्षिण चरण आगे रखना और ३२ गोड चलना फिर सवारीपर बैठना अथवा गोडसे यात्रा करना—

अन्यमत॥ ॥ताम्रपात्रे तिलान्कृत्वा सघृतान्हेमसंयुतान्॥ निवेद्य सुखी विप्राय दैवज्ञाय विशेषतः॥१७१॥

टी० यात्राकालमे ताम्रपात्र तिलयुक्त घृतसुवर्णयुक्त उत्तम ब्राह्मणको देना परन्तु ज्योतिषीको देना कल्याणकारी है॥

यात्रासे आयके गृहप्रवेश॥ ॥शुभः प्रवेशो मृदुभिर्ध्रुवाख्यैः क्षिप्रैश्चरैः स्यात्तु नरेशयात्रा॥ उग्रैर्नृपो दारुणभैः कुमारो राज्ञी विशाखाख्यभिनाशमेति॥१७२॥

टी० यात्राकरके आवते ही गृहप्रवेश करनेके वास्ते चक्रपरसे शुभाशुभ नक्षत्र जानना—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| मृदु | मृ | रे | चि | अनु | यहनक्षत्रमेगृहप्रवेशशुभ |
| ध्रुव | उ.फा | उ.षा | उ.भा | रो | यहनक्षत्रमेगृहप्रवेशशुभ |
| क्षिप्र | ह | अ | पु | अभि | यहनक्षत्रमेगृहप्रवेशशुभ |
| चर | स्वा | पुन | श्र | ध.श | यहनक्षत्रमेपुनःआवमन |
| उग्र | पू.फा | पू.षा | पू.भा | भ.म | यहनक्षत्रमेमरण |
| दारुण | मू | ज्ये | आर्द्रा | श्ले | यहनक्षत्रमेपुत्रनाश |
| ० | वि | ० | ० | ० | स्त्रीनाश |
| ० | कृ | ० | ० | ० | गृहदाह |

अन्यमत॥ निर्गमान्नवमे मासि प्रवेशो नैव शोभनः॥ नवमे दिवसे नैव प्रवेशं नैव कारयेत्॥१७३॥ ॥

टी० यात्राके बाद नवममासमे गृहप्रवेश करना नहीं और नवमदिनमे प्रवेश करना नहीं शुभ होता नहीं—

मत्स्यकथितदुष्टशकुन॥ औषध्याचनियुक्तोहिधान्यंकृ
ष्णंतुयद्भवेत्॥ कार्पासश्चतृणंशुष्कंशुष्कंगोमयमेवच॥१७४
टी० यात्राकालमेघरसेनिकस्तेहीदुष्टशकुनऔषधीयुक्तमनुष्य
काला अन्न कपास भूसा गोइठा यह सामने अशुभ
इन्धनंचतथांगारंगुडंसर्पिस्तथाशुभं॥ अभ्य
क्तोमलिनोमन्दस्तथानग्नश्चमानवः॥१७५॥
टी० काष्ठ अग्नि गुड घीव और दुष्टपदार्थ तेललगापुरुष मलिन
मूर्ख नग्न पुरुष यह यात्रामेनिकस्तेहीसामनेआवेतो अशुभ—
मुक्तकेशोरुजार्त्तश्चकाषायांबरधारिणः॥
उन्मत्तःकंथिनोसत्वोदीनोवाथनपुंसकः॥१७६
टी० पुरुषबालखोले रोगी सन्यासी उन्मत्तगुदड़ालपेटे पुरुष पा
पीपुरुष नपुंसक यह यात्रामेनिकस्तेहीसामने अशुभ—
आयःपंकस्तथाचर्मकेशबंधनमेवच॥ तथै
वोद्धृतसाराणिपिण्याकादितथैवच॥१७७
टी० लोहा कीचड चमड़ा बालबांधतेहोय तक्र खडी यह यात्रा
मेनिकस्तेही सामने अशुभजानना—
चाण्डालस्यपश्चवंचैवराजबंधनपालकाः॥
वधकाःपापकर्माणोगर्भिणीस्त्रीतथैवच॥१७८
टी० डोमकाप्रेत बेडीवान् नाशकरनेवालेपापकर्मीगर्भिणीस्त्री
यह यात्रामेनिकस्ते हीसामने अशुभजानना—
तुषंभस्मकपालास्थिभिन्नभांडानियानिच॥
रक्तानिचैवभांडानिमृतस्नारंगस्तथैवच॥१७९
एवमादीनिचान्यानिह्यप्रशस्तानिदर्शने॥ ७॥
टी० भूसा भस्मकपालहाड जूठाजूठाबरतन तांबेकाबरतन मृ
त्तिकाकाबरतन अथवा रांगेकाबरतन यहत्यागकरना औरभी
दुष्टपदार्थत्यागकरनासोयात्राकालमेसामने अशुभ—
क्वयासितिष्ठ आगच्छकिंतेतत्रगतस्यतु॥
अन्यशब्दाश्चयेनिष्टास्तेविपत्तिकराअपि॥१८०॥

टी० यात्राकालमें निकसतेही कोई कहै कि तुम कहांसे आये खड़े रहो कहां जाओगे और ऐसे अन्य शब्द होय तो विपरीतकारक होता है ऐसा जान

ध्वजादौ वायसास्थानं कृष्णादीनां विगर्हितं ॥ ना-
स्तु लुनं वाहनानां च वस्त्रसंगस्तथैव च ॥१८१॥

टी० पताकाके ऊपर कौवा बैठना अग्निलेके कोई पुरुष आवना वाहनपरसे गिरना वस्त्र पहिरता पुरुष यह यात्रामें निकसतेही सामने अशुभ जानना·

दुष्टे निमित्ते प्रथमे अमंगल्यस्य विनाशनम् ॥
केशवं पूजयेद्विद्वान् स्तवेन मधुसूदनम् ॥१८२

टी० यात्राकालमें पूर्वमें शकुन कहा है तिसमें दुष्ट शकुन पहिले देखै तो दोषनिवारणके वास्ते विष्णुपूजन करना मधुसूदनका स्तवन करना शुभ फिर यात्रा करना —

द्वितीये चेत्तथाह स्यात् प्रतीपे प्रविशेद् गृहं ॥
अथैतानि प्रवक्ष्यामि मंगलानि नराधिप ॥१८३

टी० दूसरे यात्राकालमें दुष्ट शकुन होय तो घरमें आवना फिर शुभ शकुन आवे तो गमन करना सो शुभ शकुन कहते हैं ।

यात्राकालमें उत्तम शकुन ॥ ॥ प्रशस्तो वाद्यशब्दस्तु
भिन्नभेरीरवास्तथा ॥ पुरतः शब्द इष्टो निःशस्यते न तु
पृष्ठतः ॥१८४॥ गच्छेन्निर्वैरयन्वाद्यः पुरस्ताच्च विगर्हितः ॥

टी० यात्राकालमें उत्तम शकुन वाद्यशब्द नगारेका शब्द अपने अग्रभाग आओ ऐसा शब्द होय तो उत्तम जानना यह शब्द पीछे अशुभ और जाओ यह शब्द पीछे अच्छा आगे अशुभ·

अन्यमत ॥ ॥ श्वेताः सुमनसः श्रेष्ठः पूर्णकुम्भस्तथैव
च ॥ जलजाः पक्षिणश्चैव मांसं मत्स्यस्य पार्थिव ॥१८५॥

टी० यात्राकालमें निकसतेही सामने सफेद फूल उत्तम पूर्णकुंभ मच्छपक्षी मच्छका मांस यह शुभ जानना·—

गावस्तुरंगमा नागो बद्ध एकः पशुस्तथा ॥
त्रिदशाः सुहृदो विप्राः ज्वलितश्च हुताशनः ॥१८६

टी० यात्रामें निकसतेही सामनेमें घोड़ा हाथी एक बंधा पशु बकरी दे

वनाकीमूर्ती मित्रब्राह्मण २ प्रज्वलितअग्नियहशुभजानना—

गणिकाचमहाभागादूर्वाश्चार्द्राश्चगोमयं॥

रुक्मंरूप्यंचताम्रंचसर्वरत्नानिचाप्यथ॥१८७

टी० यात्राकालमे———निकस्तेहीसामने वेश्यादूर्वा ओदागोवर सुवर्ण रौप्य ताम्र औरसर्वप्रकारकेरत्न यहशुभजानना.

औषधानिचसर्वज्ञायवाःसर्षपिकास्तथा॥

खड्गपात्रंपताकाचमृत्तिकाशुधपीठकं॥१८८

टी० यात्राकालमेनिकस्तेहीसामने औषधी उत्तमपंडितसफेद सरसोखड्गपात्र पताका मृत्तिका शस्त्रआसन यहशुभजानना—

राजलिंगानिसर्वाणिशवंरुदितवर्जितम्॥

घृतंदधिपयश्चैवफलानिविविधानिच॥१८९॥

टी० यात्रामेनिकस्तेही सामने राजचिन्ह देखे प्रेत रोदनवर्जित घीव दहीदूध औरनानाप्रकारकेफल यहशुभ·—

स्वस्तिवृद्धिर्निनादश्चनद्यावर्त्तःसकौस्तुभः॥

वादित्राणांशुभःशब्दोगंभीरःसुमनोहरः॥१९०

टी० यात्रामेनिकस्तेहीसामने स्वस्ती आशीरवादवचनकाशब्दकौस्तुभ मणियुक्तमाला औरनानाप्रकारकेउत्तमवाद्यकेशब्दगंभीरमनोहरयह (शुभजानना)

गांधारषड्जऋषभापे गीताःसुस्वराःस्वराः॥

वायुःसशर्करोत्युष्णाःसर्वविघ्नविनाशकृत्॥१९१

टी० यात्रामेनिकस्तेहीसामनेउत्तमप्रकारका गायन स्वरसहित वायु मधुर अथवाउष्णयहहोयतोसर्वविघ्ननाशजानना··

प्रतिलोमस्तथानीचो विज्ञेयोभयकृद्विजः॥

अनुकुलोमृदुःस्निग्धोसुरव स्पर्शःसुखावहः॥१९२

टी० यात्रामेवर्णसंकर वैसानीचयवन ब्राह्मण भयंकर अपने को अनुकूलपदार्थ उत्तमसुखसंग औरसबसुखावहजानना·—

शस्तान्येतानिधर्मज्ञयत्रस्यान्मनसःप्रियं॥

मनसस्तुष्ठिरेवात्रपरमंजयलक्षणम्॥१९३॥

टी० यहजोपूर्वमेकथितकियाशकुनसोउत्तम परन्तुमनकोप्रिय

होयतबयात्राकरना जयप्राप्तीजानना—

मनोत्सुकत्वं मनसः प्रहर्षः शुभस्यलाभोविजयप्रवादः॥
मांगल्यलब्धिःश्रवणंचराज्ञां ज्ञेयानिनित्यंकिलपापहानि॥

टी० मनमुहूर्तमेयात्राकरनेसेवादमेविजय मांगल्यप्राप्तीश्रवणराजानेविचारेकरकेयात्राकरना—शुभ

क्षेमंकरानीलकण्ठाःश्वोलूकावरजंबुकाः॥
प्रस्थानेवामतःश्रेष्ठाःप्रवेशेदक्षिणाःशुभाः॥१९५

टी० यात्रामेनिकस्तेही अपने बाए तरफ मोर कुत्ता उलूक पक्षी गदहा सियार यह कल्याणकारक जानना—और प्रवेश कालमे दहिने शुभ जानना

नौयाननिमज्जनजलराशिलग्नेतदंशकेवान्यग्रहोदयेपि॥

टी० नावकीयात्रासबयात्राकेऐसीविशेषजलराशीकालग्न औरजलराशीकाअंशहोयसंकटमे अन्यग्रहकेराशी में भीकरना इतियात्राप्रकरणं॥

अथयोगप्रकरणम्॥

आनंदादियोग॥ ॥स्त्रूर्यैविभातुहिमरौचिविवंद्रधिष्ण्यात्तापीचभूमितनयेयसुधेचहस्तात॥मैत्राद्गुरौभृगुसुतेवलुवैश्वदेवाच्छायासुतेवरुणभाक्मशःस्मुरेव॥१॥आनंदःकालदंडश्चधूम्राख्योथप्रजापतिः॥सौम्योध्वांक्षोध्वजोनाम्नाश्रीवत्सोवज्रमुद्गरः॥२॥छत्रंमैत्रोमानसंश्चपद्माख्योलुंबकस्तथा॥उत्पातोमृत्युकाणाख्यःसिद्धिश्चैवशुभोमृतः॥३॥मुसलोथगदाख्यश्चमातंगोराक्षसश्चरः॥स्थिरःप्रवर्धमानश्चयोगाःस्युर्विंशतिःक्रमात्॥४॥फल॥आनंदेलभतेसिद्धिंकालदण्डेमृतिंतथा॥धूम्राख्येचसुखंशोक्तंसौभाग्यंचप्रजापतौ॥५॥सौम्येचैवमहत्सौख्यंध्वांक्षेचैवधनक्षयं॥ध्वजनाम्निचसौभाग्यंश्रीवत्सेसौख्यसंपदः॥६॥वज्रेक्षयोमुद्गरेचश्रीनाशस्तुतथैवच॥छत्रेचराजसन्मानोमैत्रेपुष्टिर्नसंशयः॥७मानसेचैवसौभाग्यंपद्माख्येचधनागमः॥लुंबकेधनहानिश्चोत्पातेप्राणनाशनं॥८॥मृत्युयोगेभवेन्मृत्युःकाणेचक्लेशमादिशेत्॥सिद्धियोगेभवेत्सिद्धिःशुभेकल्याणमेवच॥

॥९॥ अमृतेराजसन्मानोमुसलेचधनक्षयः॥गदाख्येचा क्षयाविद्यामातंगेकुलवर्धनं॥१०॥राक्षसेतुमहत्कष्टंचरेका र्येचसिध्यति॥स्थिरयोगोगृहारंभेप्रवर्द्धेपाणिपीडनं॥११॥

टी॰ आनन्दादिअट्ठाईसयोग इसमेएकेकयोगमे७वार और७ नक्षत्रक्रमसेचक्रमे देखना॰

| | योगनाम | रवि | चन्द्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनी | फल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | आनन्द | अश्वि | मृग | आश्ले | ह॰ | अनु॰ | उ॰षा॰ | श | सिद्धि |
| २ | कालदंड | भर॰ | आर्द्रा | म॰ | चि॰ | ज्ये॰ | अभि | पू॰भा | मृत्यु |
| ३ | धूम्र | कृ॰ | पुनर्व॰ | पू॰फा | स्वा॰ | मू | श्रव | उ॰भा | असुख |
| ४ | प्रजापती | रो॰ | पुष्य | उ॰फा | वि॰ | पू॰षा | धनि | रेव | सौभाग्य |
| ५ | सौम्य | मृ | आश्ले | ह॰ | अनु | उ॰षा | शत | अश्वि | बहुतसुख |
| ६ | ध्वांक्ष | आर्द्रा | म॰ | चि॰ | ज्ये | अभि | पू॰भा | भ | धनक्षय |
| ७ | ध्वज | पुन | पू॰फा॰ | स्वा॰ | मू॰ | श्र॰ | उ॰भा | कृ | सौभाग्य |
| ८ | श्रीवत्स | पुष्य | उ॰फा | वि | पू॰षा | ध | रेव | रो | सौख्यसंपत्ती |
| ९ | वज्र | आश्ले | ह॰ | अनु | उ॰षा | शत | अश्वि | मृ | क्षय |
| १० | मुद्गर | म॰ | चि॰ | ज्ये | अभि | पू॰भा | भ | आर्द्रा | लक्ष्मीनाश |
| ११ | छत्र | पू॰फा | स्वा॰ | मू॰ | श्र॰ | उ॰भा | कृ | पुन | राजसन्मान |
| १२ | मैत्र | उ॰फा | वि॰ | पू॰षा | ध॰ | रेव | रो | पुष्य | पुष्टी |
| १३ | मानस | ह | अनु | उ॰षा | शत | अश्वि | मृ॰ | आश्ले | सौभाग्य |
| १४ | पद्माख्य | चि | ज्ये | अभि | पू॰भा | भर॰ | आर्द्रा | म | धनप्राप्ती॰ |
| १५ | लुम्बक | स्वा | मू॰ | श्र॰ | उ॰भा | कृ | पुन | पू॰फा | धनक्षय |
| १६ | उत्पात | वि॰ | पू॰षा | ध | रे | रो | पुष्य | उ॰फा | प्राणनाश |
| १७ | मृत्यु | अनु | उ॰षा | श | अश्वि | मृ॰ | आश्ले | ह | मृत्यु |
| १८ | काणाख्य | ज्ये | अभि | पू॰भा | भर | आ॰ | म॰ | चि | क्लेश |
| १९ | सिद्धि | मू॰ | श्र॰ | उ॰भा | कृ | पुन | पू॰फा | स्वा | कार्यसिद्धि |
| २० | शुभ | पू॰षा | ध॰ | रे | रो | पुष्य | उ॰फा | वि | कल्याण |
| २१ | अमृत | उ॰षा | श॰ | अश्वि | मृ | आश्ले | ह | अनु | राजसन्मान |
| २२ | मुसल | अभि | पू॰भा | भ | आर्द्रा | म॰ | चि | ज्ये | धनक्षय |
| २३ | गदाख्य | श्र | उ॰भा | कृ | पुन | पू॰फा | स्वा॰ | मू | अक्षयअविद्या |
| २४ | मातंग | ध | रे॰ | रो | पुष्य | उ॰फा | वि | पू॰षा | कुलवृद्धी |
| २५ | राक्षस | श॰ | अश्वि | मृ | आश्ले | ह | अनु | उ॰षा | महाकष्ट |
| २६ | चर | पू॰भा | भ॰ | आर्द्रा | म॰ | चि | ज्ये | अभि | कार्यसिद्धी |
| २७ | स्थिर | उ॰भा॰ | कृ॰ | पुन॰ | पू॰फा | स्वा | मू॰ | श्रव | गृहारंभ |
| २८ | वर्धमान | रे | रो॰ | पुष्य | उ॰फा | वि॰ | पू॰षा | धनि | विवाह |

चरयोग॥ ॥ रवौ पूर्वा गुरौ पुष्यः शनौ मूलं भृगौ मघा॥ सौम्ये
ब्राह्मं विशा भौमे चंद्रे द्रौ चरयोगकः॥१२॥ ककचयोग॥ रवौ
तु द्वादशी प्रोक्ता भौमे च दशमी तथा॥ चंद्रे चैकादशी प्रोक्ता
नवमी बुधवासरे॥१३॥ शुक्रे च सप्तमी ज्ञेया शनौ चैव तु
षष्ठिका॥ गुरौ चाष्टमि का ज्ञेया योगस्तु ककचो बुधैः॥१४
॥दग्धयोग॥ बुधतृतीया कुज पंचमी च षष्ठ्यां गुरोरष्टमि
शुक्रवारे॥ एकादशी सोम शनिर्नवम्यां द्वादश्यर्कयोगमको वि
निदग्धयोगः॥१५॥ मृत्युदा योग॥ रवौ भौमे भवेन्नंदा भ
द्रा जीवशशांकयोः॥ जया शुक्रे बुधे रिक्ता शनौ पूर्णा च मृत्यु
दा॥१६॥ सिद्धियोग॥ शुक्रे नंदा बुधे भद्रा जया भौमे प्रकी
र्त्तिता॥ शनौ रिक्ता गुरौ पूर्णा सिद्धियोगा उदाहृताः॥१७॥
उत्पातादियोग॥ विशाखादि चतुष्कं तु भास्करादिक्रमेण
तु॥ उत्पात मृत्यु काला ख्या सिद्धियोगाः प्रकीर्त्तिताः॥१८॥
यमदंष्ट्रयोग॥ मघा धनिष्ठा सूर्ये तु चंद्रे मूल विशाखके॥ कृत्ति
का भरणी भौमे सौम्ये पूर्वा पुनर्वसुः॥१९॥ गुरौ पूर्वाश्विनी
शुक्रे रोहिणी चानुराधिका॥ शनौ विष्णुः शतभिषक् यम
दंष्ट्रः प्रकीर्त्तितः॥२०॥ यमघंटयोग॥ रवौ मघा बुधे मूल गु
रौ चैव च कृत्तिका॥ भौमे चार्द्रा शनौ हस्तः शुक्रे चैव तु रोहि
णी॥२१॥ चंद्रे विशाखा योगो यम घंटः प्रकीर्त्तितः॥ मुस
लवज्रयोग॥ चंद्रे चित्रा भृगौ ज्येष्ठा शनौ चैव तु रेवती॥ चाद्र्
ते तु धनिष्ठा कारवौ तु भरणी तथा॥ उत्तरा चैव तु भौमे च गु
रौ चैवोत्तरा तथा॥ अयं मुसल वज्राख्य योगो वर्ज्यः शुभो
बुधैः॥ २३॥ अमृतसिद्धियोग॥ ॥ आदित्य हस्ते गुरु पु
ष्ययोगे बुधानुराधा शनिरोहिणी च॥ सोमे च विष्णुर्भृगु
रेवती च भौमाश्विनी चामृत सिद्धियोगः॥ २४॥ ७॥ ॥

टी॰ चरयोग १२ और ७ वार यह चक्र मे देखना और वार नक्षत्र ति
थी जो आवे तो चरादि १३ योग जानना॰॰ योगचक्रम॥ ॥

| | योगनाम | भानुवार | इंदुवार | भौमवार | बुधवार | गुरुवार | शुक्रवा. | शनिवार |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | चरयोग | पूर्वाषा. | आर्द्रा | विशाखा | रोहिणी | पुष्य | मघा | मूल |
| २ | क्रकचयो | १२ ति | ११ ति | १० ति | ९ ति | ८ ति | ७ ति | ६ तिथी |
| ३ | दग्धयोग | १२ ति | ११ ति | ५ ति | ३ ति | ६ ति | ८ ति | ९ ति. |
| ४ | मृत्यु यो. | १।६।१०ति | २।७।१२ति | १।६।११ति | ४।८।१४ति | २।७।१२ति | ३।८।११ति | ५।१०।१५ति |
| ५ | सिद्धि यो. | ०ति | ०ति | ३।८।१३ति | २।७।१२ति | ५।१०।१५ति | १।६।११ति | ४।९।१४ति |
| ६ | उत्पातयो | विशाखा | पूर्वा | धनिष्ठा | रेवती | रोहिणी | पुष्य | उत्तरा |
| ७ | मृत्युयो | अनुरा. | उत्तरा | शतता. | अश्वि. | मृग | आश्ले. | हस्त |
| ८ | कालयो | ज्येष्ठा | अ. | पूर्वा | भरणी | आर्द्रा | मघा | चित्रा |
| ९ | सिद्धियो | मूल | श्रवण | उत्तरा | कृत्ति. | पुनर्व | पूर्वा | स्वाती |
| १० | यमदंष्ट्रयो | मघा.ध. | मूल.वि. | कृ.भ | पू.षा.पुन | उ.षा.अ. | रो.अनु | श्र.शत. |
| ११ | यमघंटयो | मघा. | विशा. | आर्द्रा | मूल | कृत्तिका | रोहिणी | हस्त. |
| १२ | मुसलव ज्रयोग | भरणी | चित्रा | उ.षा. | धनिष्ठा | उत्तरा | ज्येष्ठा | रेवती. |
| १३ | अमृत सिद्धियो | हस्त | श्रवण | अश्विनी | अनुरा. | पुष्य | रेवती | रोहिणी |

दासचक्र॥ ॥नराकारंलिखेच्चक्रंसेवार्थंभृत्यसंग्र
हे॥शीर्षेत्रीण्यर्थलाभस्यान्मुखेत्रीणिविनाशनं॥२५॥
हृदिपंचधनंधान्यंपादेषट्कंदरिद्रता॥पृष्ठेद्वेप्राणसंदे
होनाभौवेदाःशुभावहं॥२६॥गुदेद्वेभयपीडाचदक्षहस्ते
कमर्थकं॥एकंवामेनाशकरंभृत्यभात्स्वामिभांतकं॥२७

टी० नौकररखनेकेवास्तेमुहूर्त्तमनुष्य
केआकारचक्रलिखनाउस्पर नक्षत्र का
न्यासकरनानौकरकेनक्षत्रसेमालिक
केनक्षत्रतकगिननाप्रथममस्तकपर ३
नक्षत्र फलद्रव्यलाभमुखपर३नक्षत्र
फलनाश हृदयपर५ नक्षत्र फलधनधान्य
पाद२पर६ नक्षत्रफलदरिद्र पीठपर२
नक्षत्रफलप्राणसंदेह नाभीपर४ नक्षत्र
फल शुभ गुदापर२ नक्षत्र फल भय

दास



पीडा दक्षिणहस्तपर १ नक्षत्र फल द्रव्यप्राप्ती वामहस्तपर १ नक्षत्र फल नाशकारक ऐसा दासचक्र जानना —

दासीचक्र॥ ॥दासीचक्रं प्रवक्ष्यामि दासीभास्वामिभांतकं॥ शीर्षे त्रीणि मुखे त्रीणि स्कंधयोश्च द्वयं स्मृतं॥२८॥ हृदये पंच ऋक्षाणि भानौ पंच भगे ककं॥ जानुद्वये द्वये ह्येयं पादयोश्च त्रयं त्रयं॥२९॥ फल॥ शिरस्थाने भवेल्लाभो मुखे हानिः प्रजायते॥ स्कंधे च स्वामिनो मृत्युर्हृदये पुत्रिवर्धनं॥३०॥ नाभौ हानि प्रदं प्रोक्तं भगे चैव पलायनं॥ जानौ सेवा च भेन्नित्यं पादयोस्तु धनक्षयः॥३१॥

दासी

टी० दासी रखने का मुहूर्त्त स्त्री के आकार चक्र लिखना उसपर नक्षत्र न्यास करना दासी के नक्षत्र से स्वामी नक्षत्र तक देखने का क्रम प्रथम मस्तक पर ३ नक्षत्र फल लाभ मुख पर ३ नक्षत्र फल हानि दूनो स्कंधपर २ नक्षत्र फल स्वामी का मृत्यु हृदयपर ५ नक्षत्र फल शरीरसुख नाभीपर ५ नक्षत्र फल हानि भगपर १ नक्षत्र फल पलायन गोडु के दूनो ठेउने पर २ नक्षत्र फल सेवा प्राप्ती पाद पर ६ नक्षत्र फल धनक्षय इस प्रकार से दासी चक्र जानना —



गोवृषमहिषीचक्र॥ ॥शीर्षे त्रयं मुखे द्वे च पादे द्वे विनिर्दिशेत्॥ हृदये पंच ऋक्षाणि स्तने द्वौ भगे ककं॥३२॥ फल॥ शिरस्थाने भवेल्लाभो मुखे हानिः प्रजायते॥ पादयोर्थलाभः स्यात् हृदये सौख्यवर्धनं॥३३॥ स्तनयोस्तु महालाभो गुह्यस्थाने महद्भयं॥ अर्यमादिगवां तेयं माहिष्यां सूर्यभान्यसेत्॥ इदमेव वृषे ज्ञेयं विशेषः पशुषोडश॥३४॥

टी० गौ बैल भैंस लेने का मुहूर्त गौ के आकार चक्र लिखना उत्तराफाल्गुनी से दिन नक्षत्र तक देखने का क्रम प्रथम मस्तक पर ३ नक्षत्र फल

लाभ सुखपर २ नक्षत्र फल हानी पादपर ८ नक्षत्र फल द्रव्यलाभ हृद्यपर ५ नक्षत्र फल सुखवृद्धी स्तनपर ८ नक्षत्र फल महालाभ भगपर १ नक्षत्र फल महाभय परंतु बैलकेचक्रमे पादपर १६ नक्षत्र जानना और महिषीचक्रपर नक्षत्रन्यास सूर्यनक्षत्रसेदिननक्षत्रतक ऐसा क्रमजानना




अश्वचक्र॥ ॥अश्वेतुसूर्यभाच्चैवसाभिजिद्धानिविन्यसेत॥ पंचस्कंधेजन्मभानपृष्टेतुदशकंन्यसेत॥ ३५॥ पुच्छेज्ञेयंद्वयंप्राज्ञैश्चतुष्पादेचतुष्टयं॥ उदरेपंचधिष्ण्यानिमुखेद्वेचप्रकीर्तिते॥ ३६॥ फल॥ सौभाग्यमर्थलाभश्चस्त्रीनाशोरणभंगता॥ नाशश्चअर्थलाभश्चफलंप्रोक्तंमनीषिभिः ॥अश्व॥ ॥३७॥

टी० घोडालेनेका मुहूर्त घोडाके आकारचक्रलिखना सूर्यनक्षत्र से अभिजित् के सहित जन्मनक्षत्र न कन्यासकर नाप्रथम स्कंधपर दनके पीछेका भाग उसपर ५ नक्षत्र फल सौभाग्य पीठपर १० नक्षत्र फल द्रव्यलाभ पुच्छपर २ नक्षत्र फल स्त्रीनाश ४ पादपर ४ नक्षत्र फल रणमे भंग पेटपर ५ नक्षत्र फल नाश मुखपर २ नक्षत्र फल द्रव्यलाभ ऐसा अश्वचक्र देखना सुभ आवे तो लेना —



गजचक्र॥ ॥गजाकारं लिखेच्चक्रं जन्मभांतं च सूर्यभात्॥
कर्णौ शीर्षे द्विजे पुच्छे द्वयं सर्वत्र योजयेत्॥३८॥ शुंडायां तु द्वयं
योज्यं वेदाः पृष्ठोदरे मुखे॥ षट् चैव तु चतुष्पादेषु साभिजिद्विन्य-
सेत्क्रमात्॥३९॥ फल॥ कर्णौ चैव महालाभो मस्तके लाभ ए-
वच॥ दंते चैव भवेल्लाभो पुच्छे हानिः प्रजायते॥४०॥ शुंडायां
तु शुभं ज्ञेयं पृष्ठे तु सुखसंपदः॥ उदरे रोगसंभूतिर्मुखे तु म
ध्यमं स्मृतं॥४१॥ पादयोश्च भवेल्लाभो गजे चैवं विनिर्दिशेत्॥

टी० हाथीलेनेका मुहूर्त हाथीके आकार चक्र लिखना और सूर्यके
लाविधी सूर्यनक्षत्रसे जन्मनक्षत्रतक
देखना प्रथम कानपर २ नक्षत्र फल म
हालाभ मस्तकपर २ नक्षत्र फल लाभ
दंतपर २ नक्षत्र फल लाभ पुच्छपर दो
नक्षत्र फल हानी शुंडापर २ नक्षत्र फ
ल शुभ पीठपर ४ नक्षत्र फल सुखसं
पत्ति पेटपर ४ नक्षत्र फल रोग प्रा
प्ती मुखपर ४ नक्षत्र फल मध्यम पादपर ६ नक्षत्र फल लाभ इस
प्रकारसे गजचक्र जानना शुभ आवे तो लेना।—

हाथी



पालकीचक्र॥ ॥सूर्यभाद्दिनभं यावत्पंच पंच चतुर्दि-
शि॥ मध्ये तु सप्तदेयानि चक्रे ज्ञेयं सुखावहं॥४२॥ फल
पूर्वभागे तु चारोग्यं दक्षिणे कष्टकारकं॥ पश्चिमे कष्टता
चैवं उत्तरे व्याधिसंभवः॥ मध्यस्थं च शुभं प्रोक्तं मायुर्वृ
द्धिकरं परं॥ पर्यंकारोपणं चैव नहालकस्य तु धेर्हि नम्र॥१

टी० पालकीलेनेका मुहूर्त पालकीके
आकार चक्र लिखना और उसमें चार
दिशाकल्पना करना पालकीके पूर्वभा
गमें ५ नक्षत्र फल आरोग्यता पालकी
के दक्षिणभागमें ५ नक्षत्र फल दुःख
कारक पालकीके पश्चिममें ५ नक्षत्र फ

पालकी॥



लकुम्भाकार कपालकीके उत्तरमे ५ नक्षत्र फल रोगकारक पा० मध्यभा गमे ७ नक्षत्र फल शुभ आयुष्यवृद्धिकारक ऐसा पालकीचक्र देखना औरबालककोपलंगके ऊपर प्रथम बैठावनेकोयही चक्रविचारकरना।

छत्रचक्र॥ ॥त्र्युत्तरा रोहिणी रौद्रपुष्यश्चशततारका ॥धनिष्ठाश्रवणश्चैवसुभानिछत्रधारणे॥ फल॥ मूलेत्रीणि सप्तदण्डकंठे चैवतुपंचकं॥ मध्येवसुप्रदातव्यंशिखरे वेदएवच॥४५॥ मूले प्रजापतेनाशो दंडेहानि र्धन क्षयः॥कंठेचराजसन्मानोमध्येछत्रपतिर्भवेत्॥४६॥ शिखरेकीर्तिवृद्धिश्चजन्मभात्सूर्यभांतकं॥४७॥ ॥छत्रं॥



टी० प्रथमछत्रधारणमुहूर्त्त तीनोउत्तरा. रोहिणी. आर्द्रा. पुष्य. शततारका. धनिष्ठा. श्रवण. यह नक्षत्रमे राजानेछत्र धारणकरना औरछत्रकेआकारचक्र लिखना जन्मनक्षत्र सेसूर्यनक्षत्रतकदेखनेकाक्रमप्रथमछत्रकेमूलमे ३ नक्षत्र फलनाशकारक दण्डमे ७ नक्षत्र फल हानी कंठमे ५ नक्षत्रफल राजासे प्रतिष्ठा मध्यमे ८ नक्षत्र फल छत्रपती राजा होयकलश १२ ४ नक्षत्र फल कीर्त्तिकीवृद्धि ऐसाचक्र जानना।

मंचकचक्र॥ ॥सूर्यभाद्गणयेच्चांद्रंमंचमूलेषुतुश्चतुः ॥गात्रेषुत्वेकविंश्यासुमध्येसप्तविनिर्दिशेत्॥४७॥ फल ॥ मूलेतुसुखसौभाग्यंगात्रेप्रोक्तंभयंमहत्॥ मध्येसत्पुत्रलाभायआयुर्वृद्धिकरंपरं॥४८॥ ॥ ॥ ॥

॥पलंग॥

टी० पलंग अथवा खटिया का मुहूर्त्त पलंगके आकार चक्रलिखना और सूर्यनक्षत्र सेदिननक्षत्र तक देखने का क्रम प्रथममूलचारो गोड़मे चार २ नक्षत्र १६ फल सुखसौभाग्ययुक्त गात्रमे ४ नक्षत्र फल महाभय और मध्यमे ७ नक्षत्र फल पुत्रलाभसुख ऐसा मंचकचक्र जानना। ॥



बाणधनुषचक्र॥ ॥सूर्यभाज्जन्मभांतंचधनुष्येवैवयो
जयेत्॥चापाग्रेबाणसंख्याकं शराग्रेपंचयोजयेत्॥४९
शरमूलेतथापंचपंचसंधौप्रकीर्तयेत्॥ दंडद्वयंतुदद्या
द्धैधनुश्चक्रमुत्तमं॥५०॥फल॥अग्रेहानिःशरेलाभो
शरमूलेजयस्तथा॥चापसंधौतुशीर्षस्याद्दंडेभंगःप्रजायते ५१
टी० धनुषबाणमुहूर्त्त धनुषकेआकारचक्रलिखना सूर्यनक्षत्रसे
जन्मनक्षत्रतकदेखनेकाक्रमप्रथमधनुषकेअग्रपर५नक्षत्रफल


॥ धनुष ॥

हानीबाणकेअग्रपर५नक्षत्रफललाभ
बाणकेमूलपर५नक्षत्रफलजयधनुष
केटूनेसंधीपर५।५।नक्षत्रफलमूरता
बाणकेमध्यपर२नक्षत्रफलसंग्राममेभंग
ऐसेप्रकारसेधनुषचक्रजानना॥ ७॥

रथचक्र॥ ॥रथाकारंलिखेच्चक्रं सूर्यभाज्जन्मभंन्यसेत्॥
रथाग्रेत्रीणिऋक्षाणिषड्चक्रेपुनतोन्यसेत्॥५२॥ऋक्षत्र
यंमध्यदंडेरथाग्रेभवयेत्तथा॥ यूपेचभत्रयंज्ञेयंषडूर्ध्वपं
तिषेध्वनि॥५३॥शेषमृक्षत्रयंयोज्यंचक्रज्ञैःसर्वतोरथे॥
फल॥श्रृंगेमृत्युर्जयश्चक्रेसिद्धिर्यावद्दंडके॥ ५४॥ रथाग्रे
दंडअध्वानंमध्येचैवसुखंशुभं॥युपैरेवंफलंज्ञेयंजन्म
भांतंक्रमेणच॥गर्गोक्तानिचक्राणिविज्ञेयानिसदाबुधैः।
टी० रथचक्रकामुहूर्त्त रथकेआकारचक्रलिखना सूर्यनक्षत्रसे
जन्मनक्षत्रतकदेखनेकाक्रम प्रथम रथकेश्रृंगपर२नक्षत्रफलम


॥ रथ ॥

त्यु चक्रपर६नक्षत्रफलजय मध्यदं
डपर३नक्षत्रफलसिद्धि रथकेअग्रप
र ३ नक्षत्र फल राजदण्ड यूपेप
र ३ नक्षत्र फल कष्ट मार्ग पर६
नक्षत्रफलशुभ औरशेष३नक्षत्र
सोसबदिशामे फलशुभ ऐसा ग
र्गजीनेचक्रकथितकियाहै —

॥तेलकाचक्र॥ ॥घाणाचक्रं प्रवक्ष्यामिसूर्यभाच्चांद्रमेवच त्रीणित्रीणित्रयंत्रीणि त्रीणित्रीणित्रयंतथा॥५६॥त्रीणित्रीणितु भान्यत्र योजयेद्घाणकेशुभे॥फल॥हानिरैश्वर्यमारोग्यंविना शोद्रव्यमेवच॥स्वामिघातोनिर्धननामृत्युरेवसुखंक्रमात्॥

टी० तेलनिकालनेकाचक्र सूर्यनक्षत्र सेदिननक्षत्रतकगिननेकाक्रम तेलके यंत्रमेनो ९ भागकल्पनाकरना नक्षत्र और चक्रकेक्रमसेफलजानना॥ ॥

॥कोल्हू॥



ऊखकाचक्र॥

वेदद्विनेत्रभूभूतबाणहस्तरसाःक्रमा त्॥फल॥प्रथमेचलभेलक्ष्मींद्वितीये हानिमेवच॥तृतीयेसर्वलाभंचचतुर्थेचक्षयंतथा॥५८॥पं चमेचभवेन्मृत्युःषष्ठस्थानेशुभंस्मृतं॥सप्तमेचैवपीडास्या दष्टमेधनधान्यदं॥५९॥सूर्यभाद्गणयेच्चांद्रमिक्षुयंत्रेनियोजयेत



टी० ऊखकारसनिकालनेकाचक्र सूर्यनक्षत्रसेदिननक्षत्रतकगिन नेकाक्रम ऊखनिकालनेकेयंत्रमे८ भागकल्पनाकरना नक्षत्रऔरच क्रकेक्रमसेफलजानना·—



कोल्हूचक्रं॥

॥घाणाचक्र॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३ प्रथमभाग | हानि | ४ प्रथमभाग | लक्ष्मी |
| ३ भाग | ऐश्वर्य | २ भाग | हानि |
| ३ भाग | आरोग्य | २ भाग | सर्वलाभ |
| ३ भाग | नाश | १ भाग | क्षय |
| ३ भाग | द्रव्य | ५ भाग | मृत्यु |
| ३ भाग | स्वामिघात | ५ भाग | शुभ |
| ३ भाग | निर्धन | २ भाग | पीडा |
| ३ भाग | मृत्यु | ६ भाग | धनधान्य |
| ३ भाग | सुख | | |

इसमेजिसदिनशुभफल आवेउसदिनकरना·

कृषिमुहूर्त्त॥ ॥स्वातीब्राह्म्यमृगोत्तरादितिपुष्येराधा
चतुष्कंमघारेवत्युत्तरविष्णुभंकृषिविधौसेत्रादिवापे
विधौ॥गोकन्यावृषभमीनमथाब्धमुभदावाराःकुजार्कीत
रंषष्ठीद्वादशीरिक्तपर्वमुतथावर्ज्यंहितीयाहृपं॥९०॥
टी॰ स्वाती रोहिणी मृग उत्तरा पुनर्वसु पुष्य अनुराधा ज्येष्ठा मू
ल पूर्षा मघा रेवती उ॰फा॰ श्रवण यह नक्षत्र मे और वृष कन्या
मीन मिथुन यह लग्नमे खेती करनेको आरंभकरना चन्द्रबल दे
खना आगे मंगल शनी इसवारका त्यागकरना और तिथी षष्ठी द्वा
दशी रिक्तातिथी ४।९।१४ पर्व और २ हितीयाद् स्कारुषिकर्ममेत्यागकर
ना
हलचक्र॥ ॥त्रिकंत्रिकंत्रिकंपंचत्रिकंपंचत्रिकंत्रिकं॥सू
र्यभाद्रूपयेद्वान्त्वमशुभंचशुभंक्रमात्॥९१॥ ७ ॥

टी॰ अथ यह हलरखनेको मुहूर्त्त सूर्यनक्षत्रसेदि
ननक्षत्रतकगिनने का क्रमहलचक्रमे आठ
भाग कल्पनाकरना प्रथम ३ नक्षत्रफल अ
शुभ द्वितीय ३ नक्षत्र फल शुभ तृतीय ३ न
क्षत्र फल अशुभ चतुर्थ ५ नक्षत्र फल शुभ
पंचम ३ नक्षत्र फल अशुभ षष्ठ ५ नक्षत्र फल




शुभ सप्तम ३ नक्षत्र फल अशुभ अष्टम ३ नक्षत्र फल शुभ ऐसा
हलचक्र जानना -- जिसदिन शुभनक्षत्र आवे तब हल जोतना -
नौकामुहूर्त्त॥ ॥पौष्णादितिस्तुरगवारुणमित्रचित्रशी
तोष्णरश्मिवसुजीवकभान्यमूनि॥वारेचजीवभृगुनन्दन
केप्रशस्ते नौकाविसंघटनवाहनमेपकुर्यात्॥९२॥
टी॰ रेवती पुनर्वसु अश्विनी शततारका अनुराधा चित्रा मृग ह
स्त धनिष्ठा पुष्य यह नक्षत्रमे गुरु शुक्र यह वारमे नौका बनावने
को आरंभकरना अथवा जलमें छोड़ना -- नौकाचक्र
रविभुक्तर्क्षमारभ्यकुर्याच्चीण्युदयेत्रयद॥नाल्यांत्रीणिहृदित्री
णिपृष्ठेभूःपार्श्वयोस्त्रयं॥९३॥स्युक्षाणित्रीणिषण्मध्येनौकाचक्रे
भवेत्स्थितिः॥उपरस्याञ्च मध्यस्थपृष्टेश्रेष्ठंचपरंनसत्॥९४॥




टी० सूर्यनक्षत्रसे गिननेकाक्रमऊपर
स्तंभपर ६ नक्षत्र नालीमे तीननक्षत्र
हृदयपरतीननक्षत्र पीठपर १ नक्षत्र
बाजूपर ३ नक्षत्र कानपर ३ नक्षत्र म
ध्यमे ६ नक्षत्र ऐसेनौकापरनक्षत्र
न्यासकरना उपरस्थमध्यस्थ नक्षत्रशुभ और अन्य अशुभजानना॰

नौकाकोलग्नबल॥ ॥त्रिषडायगतःसूर्यश्चंद्रोद्वि
त्र्यायगःशुभः॥कुजार्कीत्रिषडायस्थौत्रिषट्खेतर
गोगुरुः॥६५॥द्विसुतास्ताष्टरिःफायरिपुसंस्थोबुधःस्मृ
तः॥सुखांत्यारीन्विनायत्रनौयानेशुभदःसितः॥६६॥

टी० नौकामे बैठना अथवा जलमेछोडना तो ग्रहबल त्रतीयषष्ठ
एकादश इतनेस्थानमेसूर्यशुभ और २।३।११ इतनेस्थानमेचंद्र
शुभ और मंगल शनी यह ३।६।११ इतनेस्थानमे शुभ और ३।६।१०
इतनेस्थानमे वर्जितकरको गुरुशुभ और २।५।७।८।१२।११।६ इ
तनेस्थानमे बुध शुभ ४।१२।६ इतनेस्थानवर्जितकरको शुक्रशु
भ ऐसा नौकागमनमे लग्नबल देखना॰ —

नौकाकेस्थानमेग्रह॥ ॥नाल्यांपापखगाःसौम्याः
शुक्काणेशुभकारकाः॥व्यस्तामृत्युकराःक्रूरःपृष्ठेकू
पैचभीतिकृत्॥६७॥अंतेबाह्येस्थितास्तेचद्रव्यलाभा
यस्मृताबुधैः॥एवंविचार्यदैवज्ञोनौयानसमयेवदेत्॥६८

टी० प्रथमनावकी कुण्डली लिखना जो ग्रह जिसस्थानमेहोयउस्का
फलनालीमे पापग्रहशुभ और शुक्काणपर शुभग्रहशुभ यहविपरी
त होय तो अशुभ और क्रूरग्रह पीठपर अथवा कूपपर आवे तो भय
दायक होनेहै और भीतर अथवा बाहर आवे तो द्रव्यलाभ न होय
ऐसा जानना यह नौकागमनमे विचार करना चाहिये।

दीपिकाचक्र॥ ॥दीपिकायांमुखेपंचलाभसन्मान
लाभदाः॥कंठेनवधनप्राप्तिर्मध्येष्टौस्वामिमृत्यु
दाः॥६९॥दंडेपंचभवेद्राज्यंअग्निकस्मात्त्वदीपिके॥

॥ दीप ॥



टी० दीपकचक्रका मुहूर्त्त दीपट के आकारच
क्रलिखना और रवि के नक्षत्र से दिन नक्षत्र त
कन्यासकरना प्रथम मुख पर ५ नक्षत्र फल रा
ज्यमान लाभ कंठ पर १ नक्षत्र फल धनप्राप्ती म
ध्यमे ८ नक्षत्र फल स्वामिमृत्यु दंडपर ५ नक्षत्र
फल राज्यप्रदायक ऐसा दीपट का चक्र जानना —

कूपचक्र॥ ॥कूपवाप्यासु चक्रं वै विदित्वैवं विबुधैः शुभं॥
रोहिणीगर्भमेन स्यात्रिनिक्रमाणि चं शुभं॥७० मध्ये
पूर्वैन याग्नेये याम्ये चैव तु नैर्ऋते॥ पश्चिमे चैव वा य
व्यां सौम्यपूर्वादिदिशिक्रमात्॥७१॥ फलं॥ शीघ्रं जलं
नजलं मध्यजलं नजलं बहुजलं च॥ अमृतजलं ब
हुक्षारं सजलं मध्यजलं क्रमात् शेषं॥७२॥ मध्ये कुली
रे मकरे जलं बहुतर चैव चापे वृषकुंभयोश्च। अलीच
तौली च जलार्धमेतानाशेषाश्च सर्वे जलदा भकीर्त्तिताः ७३
टी० कूपबावली खोदने के वास्ते मुहूर्त्त कूप के आकार चक्र लिखना
रोहिणी नक्षत्र से दिन नक्षत्र तक देखने का क्रम प्रथम मध्य मे ३ नक्षत्र फ
ल जलदी जलदी लगेगा पूर्व मे ३ नक्षत्र फल जल नही अग्निदिशा मे ३ न
क्षत्र फल मध्यम जल दक्षिण दिशा मे ३ नक्षत्र जल नही नैर्ऋती दि
शा मे ३ नक्षत्र फल बहु जल पश्चिम मे ३ नक्षत्र फल उत्तम जल वायु
दिशा मे ३ नक्षत्र फल खारा जल उत्तर मे ३ नक्षत्र फल जल सुख ईशान्य
मे ३ नक्षत्र फल मध्यम जल ऐसा लग्न से मीन कर्क मकर इन राशी के
चंद्रमा मे जल बहुत और वृष कुंभ इन दो मे अर्ध जल वृश्चिक तुला इनमे
जल थोडा और शेष राशी के चंद्रमा मे जल लगेगा नही ऐसा जानना —



बगीचा लगावने का मुहूर्त्त
गोसिंहालिगते युचोत्तरेग
ते भानौ बुधादित्रये॥ च
न्द्रार्केचवसुभानुधैर्यभिहि
तारामतिर्लिखिता॥७४॥

टी० बगीचा लगावने का मुहूर्त वृष सिंह वृश्चिक यह राशी के सूर्य मे अथवा उत्तरायण मे और बुध गुरु शुक्र चंद्र सूर्य इनके वार मे बगीचा की प्रतिष्ठा करना.

अन्यमत॥ ॥आश्लेषा भरणी हुयंश न भिषक् त्यक्ता विशा
खां कुहूं रिक्तापक्षतिथी ष्टमी परिहरेत्षष्ठीमपि द्वादशीं॥

टी० आश्लेषा भरणी कृत्तिका शततारका विशाखा और अमावास्या रिक्ता तिथी पक्ष तिथी अष्टमी षष्ठी द्वादशी इतने का त्याग करना और बगीचा लगावना.–

सिक्का चलावने का मुहूर्त

मृदुध्रुवक्षिप्रचरेषु भेषु योगे प्रशस्ते शनिचंद्रवर्ज्ये॥ वारे
तथा पूर्णजलाव्हये च मुद्रा प्रशस्ता शुभदा हि राज्ञां॥७६

टी० सिक्का चलावने के वास्ते मुहूर्त मृदुनक्षत्र मे ध्रुवनक्षत्र मे क्षिप्रनक्षत्र मे चरनक्षत्र मे और उत्तम योग मे शुभ शनि चंद्र यह वार त्याग करना और पूर्णयोग या जलयोग मे राजा ने रुपया बनावना –

त्रयोदशदिनपक्षफल॥ ॥एकपक्षे यदा यांति तिथयश्च त्र
योदश॥ त्रपक्षत्रक्षयं यांति वाजिनो मनुजा गजाः॥७७॥

टी० एकपक्ष मे १३ तिथी आवे तो घोडा मनुष्य और गज इनका नाश जानना.

आषाढ १५ को वायुपरीक्षा॥

आषाढमासस्य च पौर्णिमास्यां सूर्यास्तकाले यदि वाति वातः॥
पूर्वस्तदा सस्ययुता च मेदिनी नंदंति लोका जलदाश्च नो घनाः॥७८

टी० आषाढ मास मे पौर्णिमा के दिन सूर्यास्तकाल मे वायुपरीक्षा उसका प्रकार पूर्व दिशा का वायू होय तो पृथिवी धान्ययुक्त. लोक सुखी. मेघवृष्टि करेंगे ऐसा फल जानना.–

कृशानुवाते मरणं प्रजानां अन्नस्य नाशः खलु वृष्टिनाशः॥ या
म्ये मही सस्यविवर्जिता स्यात्परस्परं यांति नृपा विनाशं॥७९

टी० अग्निकोण का वायु होय तो प्रजा का मरण. अन्ननाश. और वृष्टिनाश यह फल अग्निकोण का. दक्षिण दिशा का वायू होय तो पृथ्वी धान्य कर के वर्जित होय और परस्पर राजा लोक नाश को प्राप्त होय यह फल दक्षिण दिशा का जानना.–

नैऋत्यगोचरो वाति यदा त्वन्नातोन वारिदो यच्छति वारि भूरि॥ नदा

महीसस्यविनिर्जिता स्यान्नंदंतिलोकाःक्षुधयाप्रपीडिताः॥
टी० निर्ऋतिकोणकावायु होयतो स्वल्प और पृथ्वी धान्यकरके वर्जित क्षुधाकरके पीडित लोक रोदन करे ऐसा फल जानना —

आषाढमासे यदि पौर्णिमास्यां सूर्यास्तकाले यदि वारुणेनिलः॥
सर्वानिलस्यः सुखिनः प्रजास्युर्जलान्नयुक्ताच वसुंधरास्यात्॥
टी० आषाढमासमे पौर्णिमा १५ के दिन सूर्यास्तकालमे पश्चिमदिशाका वायु होयतो प्रजा सुखी रहे और पृथ्वी जल अन्न इसकर के युक्त ऐसा फल पश्चिमदिशाका जानना —

वायव्यवाते जलदागमः स्यादन्नस्य नाशो पवनो द्रुतां सो॥सौ
म्यनिले धान्यजलाकुलाधरानंदंति लोकाभयदुःखवर्जिताः॥
टी० वायुकोणका वायु होयतो जलका आगमन अन्नका नाश पृथ्वी प्रचंड वायुकर के युक्त ऐसा फल वायुकोणका और उत्तरदिशाका वायु होयतो धान्य जल इनकर के पृथ्वी युक्त लोक सुखी भय दुःखकर के वर्जित ऐसा फल उत्तरदिशाका जानना —

ऐशेनरुद्धिर्बहुवारि पूर्णिला धरस्य चाक्षोवकुटुम्बसंयुता॥भ
वैतिरक्षाफलपुष्पदायिनो वातेभिनर्दतिनृपाःपरस्परं॥८३॥
टी० ईशान्यकोणका वायु होयतो पृथ्वी जल पूरित गौ दुग्धकर के पूरित वृक्ष फल पुष्पदायक राजाका परस्पर युद्ध ऐसा फल ईशान्यकोणका जानना —

इति वायुपरीक्षा

केतूदयफलं॥ ॥एकोत्तरशानं केतुसहस्रमपरेवि
दुः॥ एक एव बहुधाभाति प्राह वेदा रदो मुनिः॥८४॥
टी० केतूदयकाविचार कोई आचार्य कहते हैं कि १०१ प्रकार के केतु है कोई हजार प्रकार के कहते है परन्तु नारद मुनी कहते है की केतु एक ही है बहुत प्रकार का भास होता है —

अन्यमत॥ ॥यावंत्यहानि दृश्येत तावन्मासैः फलंभ
वेत्॥ मासैः समाश्च विज्ञेया दृश्यतो शुभ य-दिन ॥८५॥
टी० केतु जितनेदिन नजर पडे उतने मास बर फल और जितने मास नजर पडे उतने वर्ष पर फल जानना —

अन्यमत॥ ॥सुस्निग्धोरुचिरःसूक्ष्मोऋजुःशुक्लःशु
भप्रदः॥विपरीतोऽशुभःकेतुस्त्रिशिखेंद्रधनुप्रभः॥३
टी॰ केतूकेवर्णकाविचार चिकना शोभायमानमहीनसीधाश्वेत यहशु
भ॰ इस्सेविपरीत अशुभ॰ तीनशिखा॰ इंद्रधनुषकेऐसीकांती यहअशुभ
मुक्ताकनकसंकाशाःसशिखाःपंचविंशतिः॥
प्राक्परस्यांचतेदृष्टाःसूर्यपुत्राभयप्रदाः॥४॥ ॥
टी॰ मोतीसुवर्ण ऐसावर्ण शिखायुक्त ऐसे २५सूर्यपुत्र यह पूर्वमेअ
थवापश्चिममे उदयहोयतो भयकारकजानना॰ —
बहुवर्णानिसंकाशाः पंचविंशतिसंख्यकाः॥
आग्नेयांदिशिसंदृष्टास्तेग्निपुत्राभयप्रदाः॥५॥
टी॰ बहुतप्रकारकावर्ण ऐसे २५ अग्निपुत्र॰ यहअग्निदिशामे उ अ
दयहोयतोभयकारकजानना॰ —
अन्यमत॥ ॥याम्याशाःसंस्थिताःकृष्णाःसूक्ष्मावक्र
शिखास्तथा॥तावंतोवैमृत्युसुताः प्रजाःक्षयकराःस्मृताः ६
टी॰ दक्षिणदिशामेस्थित कृष्णवर्ण॰ महीन॰ टेढीशिखा ऐसे २५ य
मपुत्र इस्सेप्रजाकाक्षयऐसाफलजानना —
अन्यमत॥ ॥वृत्ताकाराश्चविशिखाजलतैलसमप्रभाः
॥ द्वात्रिंशद्भूमितनयादुर्भिक्षायेशदिग्गताः॥७॥
टी॰ गोलाकार शिखारहित॰ जल॰ तेलकेसमानकांति॰ ऐसे ३२ भूमि
पुत्र यहईशान्यदिशामे उदयहोयतो दुर्भिक्षजानना॰ —
अन्यमत॥ ॥हिमरश्मिहिरण्याभास्त्रयश्चंद्रसुताः
स्मृताः॥उत्तरस्यांयदादृष्टास्तदाशुभफलप्रदाः॥८॥
टी॰ श्वेतकिरण॰ सुवर्णकांति ऐसे ३ चंद्रपुत्र उत्तरदिशामेउदयहोयतोशुभफल
अन्यमत॥ ॥क्रूरस्त्रिवर्णस्त्रिशिख एको ब्रह्मसुतः (जानना-
स्मृतः॥सर्वास्वाशासुसंदृष्टोब्रह्मदंडस्यावहः॥९॥
टी॰ क्रूर॰ तीनप्रकारकेवर्ण तीनशिखा ऐसाएक ब्रह्मपुत्र॰ सर्वदिशा
मे उदयहोयतो महाप्रलयकारकजानना॰ —
अन्यमत॥ ॥विसर्पाख्यःशुक्लसुताःसुस्निग्धाःश्वेतता

रकाः॥ चतुराशीतिसंख्याकाः पुरोहश्चाभयप्रदाः॥१०॥

टी० विसर्पनाम चिकना श्वेतनक्षत्र ऐसे ८४ शुक्रकेपुत्रय ह पूर्वीमे उदयहोयतोभयकारकजानना —

सुस्निग्धाविशिखाश्चैवषष्टिश्चकनकाह्वयाः॥
शनैश्चरसुताघोरादुःखदाकेतुतारकाः॥११॥ ॥

टी० चिकना शिखारहितऐसे ६० कनकनाम शनीपुत्र घोरदुःखकारककेतुतारकाजानना —

एकताराम्महारूपाः श्वेततारामहाप्रभाः॥वि
शिखारहस्सकेतुकाः प्रायशोदक्षिणाश्रयाः॥१२

टी० एकतारा महानरूप श्वेततारा महाप्रभा शिखारहित बृहस्पतीकेपुत्र इनका प्रायः दक्षिणदिशामेउदयजानना —

नामतोधिकचाघोराः षष्टिपंचाधिकाःस्मृताः॥
सौम्यसुतास्तारकास्तासर्वदिक्षुभयावहाः॥१३

टी० नाममेअधिकघोर ऐसे ६५ बुधकेपुत्र यहतारकाकासर्वदिशामेउदय
नातिव्यक्ताश्चनक्षत्राश्चश्वेतरूपाभयावहाः॥ (होताहै
आदित्येश्चकनाथंचपुष्येचमगधाधिपं॥१४॥

टी० बहुतस्पष्टनहीं रूसश्वेतरूप भयकारक पुनर्वसुनक्षत्रपर उदयहोयतोपर्वतसम्बन्धीदेशकेराजाकोभयकारक पुष्यमे उदयहोयतो मगधदेशकेराजाको भयकारकजानना —

अश्लिकेशंचभौजंगेमघापांचालनायकं॥भगे
भेपांडुनाथंचअर्यम्णेयोजुयिन्यकं॥१५॥

टी० आश्लेषामेउदयहोयतो अश्मिदेशकेराजाकोभयकारक मघामेउदयहोयतो पंचालदेशकेराजाकोभयकारक पूर्वामेउदय होयतोपांडुदेशकेराजाकोभयकारक उत्तराफा मेउदयहोयतो उज्जयनदेशकेराजाकोभयकारकजानना —

कुरुक्षेत्रादिकंत्वाष्ट्रे हस्ते दंडकनायकं॥स्वा
तौकाश्मीरकांबोजौहि दैनेकोशलाधिपं॥१६

टी० चित्रामेउदयहोयतोकुरुक्षेत्रकेराजाकोभयकारक हस्तमेउदय

होयतो दण्डकदेशके राजाको भयकारक. स्वातीमे उदयहोयतो काश्मीर औरकांबोजदेशकेराजाको भयकारक.विशाखामे उदय होयतो कोशलदेशकेराजाको भयकारकजानना —

मैत्रेपुंड्रादिनाथं च सार्वभौमं पुरंदरे ॥
मूले भद्रादिनाथं च जलदेवे च काशिपं ॥ १७

टी॰ अनुराधामे उदयहोयतो पुंड्रदेशकेराजाको भयकारक. ज्येष्ठामे उदयहोयतो सार्वभौमको भयकारक. मूलमे उदयहोयतो भद्रदेशके राजाको भयकारक.पूर्वाषाढामे उदयहोयतोकाशीकेराजाको भयकारक (जानना.

यौधेमार्जनवैद्यांश्च वैश्वदेवे शिविं तथा ॥
वासवे पंचनदपं श्रवणे कैकयाधिपं ॥ १८ ॥

टी॰ उत्तराषाढामे उदयहोयतो यौधदेश. मार्जनदेश. वैद्यदेश. शिवि इनने देशकेराजाको भयकारकजानना. औरधनिष्ठामे उदयहोयतो पंचनददेशकेराजाको भयकारक. औरश्रवणमे होयतो कैकेयदेशकेराजा को (भयकारकजानना

वारुणे सिंहलपं तं पूर्वभाद्रे च वंगपं ॥
अहिर्बुध्ने नैमिषपं रेवत्यां च किरातपं ॥ १९ ॥

टी॰ शततारकामे उदयहोयतो सिंहलदेशकेराजाको भयकारक. पूर्वाभाद्रपदामे उदयहोयतो वंगदेशकेराजाको भयकारक. उत्तराभाद्रपदामे उदयहोयतो नैमिषारण्यदेशकेराजाको भयकारक. रेवतीमे उदयहोयतो किरातदेशकेराजाको भयकारकजानना

यस्यां दिश्युदयं याति केतुस्ता नाभियोजयेत् ॥
यतो यतः शिखा याति राजा गच्छेत्ततस्ततः ॥ २०

टी॰ जिसदिशामे केतूका उदयहोय. उसदिशासम्बन्धी तीर्थमे स्नान करना. जिसदिशासे जिसदिशा मे केतूका पुच्छ जाय उसदिशामे राजाने गमन करना ऐसा जानना —

पंचोत्तरशतं त्वेके केशवं प्रवदन्ति च ॥ चतुर्दश रवेः पुत्रा वरुणस्य दशैव तु ॥ २१ ॥ ७ ॥

टी॰ कोई आचार्य कहतेहैं कि १०५ प्रकारके केतूहैं. केशव आचार्यभी कहतेहैं कि १०५ प्रकारके केतूहै. उसमे १४ सूर्यपुत्र १० वरुणपुत्र जानना

अश्विपुत्राश्चतुस्त्रिंशद्यमस्यनवकीर्तिताः॥
अष्टादश कुबेरस्य वायोर्विंशतिरीरिताः॥२२॥

टी॰ अश्विनीकुमारके ३४ पुत्र यमके ९ पुत्र कुबेरके १८ पुत्र वायुके २० पुत्र जानना

आश्विने कार्तिके ह्यार्यपुत्राणांत्वुदयंकिल॥
मेघाजलंनमुंचंति दुर्भिक्षंचसमादिशेत्॥२३॥

टी॰ आश्विनमे कार्तिकमे बुधकेपुत्र अथवा बृहस्पतीकेपुत्र उदयहोयतो वृष्टिनहोगी दुर्भिक्षकारकजानना -

चतुष्पदाविनश्यन्तिराजानःकलहप्रियाः॥
वारुणा उदयंयांतिश्रावणेचनभस्यके॥२४॥

टी॰ श्रावण और भाद्रपदमेवरुणके पुत्रकाउदयहोयतो नानाप्रकारके पशुकानाश और परस्पर राजालोगकाकलहजानना -

वृष्टिबीजलसस्याढ्यालोकाआनंदसंयुताः॥
मार्गेमासितथापौषेह्युदयन्तेवन्हिपुत्रकाः॥२५

टी॰ मार्गशीर्षमे और पौषमे अग्नीकेपुत्रकाउदयहोयतो वृष्टीजलअन्नसे युक्त और लोक बहुत आनंदसे युक्त ऐसाजानना —

अग्निचौरभयंपुत्रप्रजानाशंप्रयांतिच॥ वृष्टि
बीभयसंयुक्ताप्राणिनांव्याधिमादिशेत्॥२६

टी॰ माघमे और फाल्गुनमे यमके पुत्रकाउदयहोयतो अग्निभय और चौरभय और पुत्रकानाश और प्रजाकानाश वृष्टीभयसेयुक्त और सबप्राणिको शरीरपीडा ऐसाजानना -

चैत्रेमाधवमासेतु कौबेरस्यात्मजाःखलाः॥
यान्त्युदयंतदामेघाबहुवारिप्रदामताः॥२७॥

टी॰ चैत्रमे और वैशाखमे कुबेरके पुत्रकाउदयहोयतो मेघ बहुत जलकीवृष्टि करेंगेऐसाजानना —

धनधान्ययुताप्रथ्वीप्रजाआनंदसंयुताः॥ वा
युपुत्राःप्रदृश्यन्तेज्येष्ठमासेशुचौतथा॥२८॥ ॥

टी॰ ज्येष्ठमे और आषाढमे वायुके पुत्रकाउदयहोयतो धनधान्यसे युक्त पृथिवी और सब प्रजा आनंदसे युक्त होयगी ऐसाजानना —

क्रूरकेतूदयफलं॥ ॥उद्धूतोवांतिवाताश्चदिशश्चरजसावृताः॥पतंतिगिरिशृंगाणिनिपतंतिमहीरुहाः॥२९॥चोराग्निजनितापीडाराजानःकलहप्रियाः॥

टी० जिसवर्षमेक्रूरकेतूकाउदयहोय·उसवर्षमे बहुतवायूचलेगा औरदसोदिशा धूरसेव्याप्त रहेंगी औरपर्वतके शृंगकापातहोगा औरवहुतसेपेड भीगिरेंगे और·चोर·अग्नि·इनसेलोककोपीडाहोगीऔरराजालोकपरस्परकलहमानेवैरकरेंगेऐसाजानना· इतिकेतुफलम्

॥अथअंगविद्या॥

दैवज्ञेनशुभाशुभंदिगुदितस्थानाहतानीक्षनावाच्यंप्रश्नजापरांगघटनांचालोक्यकालंधिया॥सर्वज्ञोहिचराचरात्मकतयासौसर्वदर्शीविभुश्चेष्टाव्याहृतिभिःशुभाशुभफलंसंदर्शयत्यर्थिनां १

टी० पूर्वादिदिशा· पृच्छककाभाषण· स्थान· पृच्छकनेकुछलेआयापदार्थ· इस्कोदेखनेवालेज्योतिषीने पृच्छक· अन्यमनुष्य इस्केअंगकीघटना·(स्पर्शादिक) यहऔर काल (वखत) इस्कोदेखके पृच्छककोशुभाशुभकथनकरना· जिस्केकारण यहकालस्थावरजंगमजगतका आत्माहै· इसवास्तेसर्वजाननेवाला· सर्वदेखने वालासर्वव्यापकहैइसवास्तेप्रश्नकरनेवालेकोस्पर्शादिचेष्टाऔर भाषणइनकरकेशुभाशुभदेखावतेहैं·

स्थानंपुष्पमुहासिभूरिफलभृत्सुस्निग्धकृत्तिच्छदासत्पक्षिच्युतशास्त्रसंज्ञिततरुच्छायोपगूढंसमं॥देवर्षिद्विजसाधुसिद्धनिलयंसत्पुष्पसस्योक्षितंसत्स्वादूदकनिर्मलत्वजनिताल्हादंचसच्छाद्वलं २

टी० प्रफुल्लितपुष्पसेहास्यकरनेवाले· बहुतफलसेयुक्त· ओदीछालऔरपत्ताइनसेयुक्तकाकोलूकादिअशुभपक्षिरहित·ऐसेपलास·पीपल·वड·इत्यादिशुभनामकेजोवृक्षउनकेछायासेआच्छादित· सम(ऊंचानीचानहीं) देव· ऋषि·ब्राह्मण·साधु·सिद्ध· इनकेरहनेकेस्थान· उत्तमपुष्पऔरधान्यइनसेयुक्त· मीठेजलकेनिर्मलत्वसे आनंददायक· दूर्वादिहरेतणसेयुक्त ऐसास्थानप्रश्नकरनेवालेकोशुभहोताहै॥२॥

छिन्नभिन्नरूपिस्थानकंटकिलुप्तरूक्षकुटिलैर्नेसत्तुजैः॥

क्रूरपक्षियुतनिंद्यनामभिः शुष्कशीर्णबहुपर्णचर्मभिः॥३॥
श्मशानशून्यायतनं चतुष्पथं तथा मनोज्ञं विषमं सदोषं॥
अवस्करांगारकपालभस्मभिश्छिन्नं तुषैः शुष्कतृणैर्नशोभनं ४

टी० छिन्न भिन्न कीड़ेने खाया कांटेका जला रूखा टेढ़ा काकादि क्रूर पक्षीसे युक्त बेहाड़ादि निंद्यनाम शुष्क औरगलित है बहुतपर्ण औ रत्वचा जिनकीऐसेवृक्षसे युक्त स्थान प्रश्नको शुभनहीं ॥३॥ श्मशान शून्यस्थान देवगृह चवहटा आनंदकारकनहीं ऊंचानीचा सर्वकाल वैरीसे युक्त अवस्कर (विष्ठा कतवार) कोइला हाड भस्म इनकरके व्याप्त धान्यत्वचा (भूसी) और शुष्कतृण इनकरके व्याप्त ऐसेस्थान प्रश्नको (शुभनहीं

प्रव्रजितनग्ननापितरिपुबंधनसूनिकैस्तथा श्वपचैः॥
कितवयतिपीडितैर्युतमायुधमाध्वीकविक्रयैर्नशुभं॥५॥

टी० तपस्वी नग्न नापित शत्रु बंधनशाला पशुघाती चांडाल कपटी संन्यासी रोगी आयुधगृह मद्यविक्रय इनकरकेयुक्त स्थान प्रश्नकोशुभनहीं ॥५॥

प्रागुत्तरैशान्यदिशःप्रशस्तास्तद्वन्नवाय्वंशुभमाग्निरस्तः॥
पूर्वाण्हकालेस्तिशुभंनरात्रौसंध्याद्वयेप्रश्नकृतोपराण्हे॥६॥

टी० पूर्व उत्तर ईशान यहदिशाकेतरफ प्रश्नकरनेवालेका मुख होयतो शुभ है वायव्य पश्चिम नैर्ऋती इन तरफ होयतो अशुभ दिनके प्रथमभागमें प्रश्न शुभ रात्री प्रातः सायं संध्यासमयमें और अपराण्हमें अशुभहोताहै ॥६॥

यात्राविधानेहिशुभाशुभंयत्प्रोक्तंनिमित्तंतदिहापिवाच्यं।
दृष्ट्वापुरोवाश्रवणेनवाहृतंवापदस्थितंपाणितलेथवस्थं॥७॥

टी० यात्राप्रकरणमेंजोशुभाशुभ शकुननिमित्तकथनकिया सोभी प्रश्नसमयमें देखना और अपने आगेका पदार्थ और कोई ले आयापदार्थ और प्रश्नकरनेवालेकेहाथमें अथवा वस्त्रमें जो पदार्थ है सबके शुभाशुभकहना ७

अंघ्रांगुष्ठोरुवक्षस्तनवृषणपादांबरशाना भुजौ हस्तौ मेढ्रौ
कचगलनखांगुष्ठमपिपत्॥ सशंखकक्षासश्रवणगुद
संधीनिपुरुषाख्यांश्रूभालास्फिग्वलिकटिमुखेष्टांगुलि
चयं॥ ना॥ जिह्वाग्रीवापिंडिकेपार्ष्णीयुग्मंजंघेनाभिःकर्णौ
पालीकृकाटी॥ वक्षःप्रांगुजानुस्थिपार्श्वहृत्तालवश्च

मेहनोरस्त्रिकंच॥९॥नपुंसकाख्यंचशिरोललाटं
आश्वाद्यसंज्ञैरपरैश्चिरेण॥सिद्धिर्भवेज्जातुनपुं
सकैर्नो रूक्षक्षतैर्भग्नकृशैश्चपूर्वैः॥१०॥ ॥

टी० जंघा· ओष्ठ· स्तन· वृषण· पाद· दंत· भुज· हस्त· गाल· केश· कण्ठ· नख· हस्तपादांगुष्ठ· बगल· स्कंध· कान· गुद· सर्वांगकीसंधी· शंख· यह सर्व अवयव पुरुषसंज्ञकहै· भौं· नासिका· चूनर· वली (उदरकी त्रिवली) कमर· हस्तादिककी उत्तमरेषा· अंगुलिसमूह॥८॥ जिव्हा गरदन· पेंडुरी· दूनोएडी· पोटरी· नाभी· कानकीपाली· ककाटी (गरदनकासींधाभाग) यह अवयव स्त्रीसंज्ञक· मुख· पृष्ठ· जत्रु (बाहु औरकंठ इनकीसंधी· हसुली) केहुनीहाड· पार्श्व (पसुली) हृदय· तालु· नेत्र· लिंग· वक्षस्थल· त्रिक (पीठकेदंडकेनीचे मिलाजो तीनहाडसो)॥९॥ शिर· ललाट· यह अवयव नपुंसकसंज्ञक· आद्य कहिये पुरुषसंज्ञक· अवयवसे शीघ्रकार्यसिद्धि होतीहै· अपर क० स्त्रीसंज्ञकसे बहुतकालसेकार्यसिद्धि· नपुंसकसे सिद्धि होतीनही· औररूक्ष· क्षत· भग्न· कृश· ऐसे पुरुषसंज्ञक औरस्त्रीसंज्ञक अवयवहोयतोसिद्धिहोतीनही यह फल स्पर्शादिककाजानना· -

स्पृष्टे वा चालिते वापि पादांगुष्ठेक्षिरुग्भवेत्॥
अंगुल्यां दुहितुः शोकं शिरोघातेनृपाद्भयं॥११॥

टी० पांवके अंगूठेको स्पर्शकरे वा हिलावेतो पृच्छकको नेत्ररोगहोताहै· अंगुलीको स्पर्शकरके पूछेतो कन्याकानाशहोताहै· मस्तकको ताडनकरके पूछेतो राजासे पृच्छकको भयहोताहै· -॥११॥

विप्रयोगमुरसिस्वगात्रतःकर्पटाहृतिरनर्थदाभवेत्॥
स्यात्प्रियाप्तिरभिगृह्य कर्पटं पृच्छतश्चरणपादयोजितुः १२

टी० पृच्छकहृदयमें स्पर्शकरके प्रश्नकरेतो कोईकाभीवियोगहोताहै स्वशरीरसेवस्त्रछोडेतो अनर्थहोताहै· वस्त्रलेकेगोडपर गोडरखके पृच्छकप्रश्नकरेतोप्रियवस्तूकीप्राप्तिहोगी ऐसाकहना॥१२॥ ॥

पादांगुष्ठेन विलिखेद्भूमिं हेत्रोत्थचिंतया॥
हस्तेन पादौ कंडूयेत्तस्य दासीमयाच्वसा॥१३॥ +

टी० पादांगुष्ठसे भूमीपररेषानिकालेतो वह पृच्छककोसेचोत्सन्न चिं
ताकहना· इस्लासे पांव खजवावेतो उस्कोदासीकृत चिंताकहना ॥१३॥

तालभूर्जपत्रदर्शने भृशं चिंतयेत्कचतुषास्थिभस्मगं ॥
व्याधिरात्रयतिरज्जुजालकं वल्कलं च समवेक्ष्य बंधनं ॥१४॥

टी० ताडपत्र· और भूर्जपत्र· इनकादर्शन होयतो पृच्छककोवस्त्रकीचिं
ताकहना· केश·भूसा·हाड·भस्म· इनकादर्शनहोयतो व्याधीहोतीहै· डो
री·जाल·वल्कल यह प्रश्नकालमेदर्शनहोयतो बंधनहोताहै· ॥१४॥

पिप्पलीमरिचशुंठिवारिदैरोध्रकुष्ठवसनाम्बुजीरकैः ॥
गंधमांसिशतपुष्पयावदेत्पृच्छतस्तगरकेण चिंतनं ॥१५
स्त्रीपुरुषदोषपीडितसर्वोध्वसुतार्थधान्यतनयानां ॥
द्विचतुष्पदक्षितीनां विनाशतः कीर्तिते दृष्टैः ॥१६॥ ॥

टी० प्रश्नसमयमे पिपर देखेतो सदोषस्त्रीविषयक चिंता· मरिचवा
पिरचादे० सदोषपुरुषवि० चिंता· सोंठदे० व्याधिनवामृतवि० चिंता·
नागरमोथादे० सर्वनाशवि० चिंता· लोध्रदे० मार्गनाशवि० चिंता· कुट्ठ
वा कुलंजनदे० पुत्रनाशवि० चिंता· वस्त्रदे० अर्थनाशवि० चिंता· जलदे०
धान्यनाशकृतचिंता· जीरादेखेतो पुत्रनाशकृतचिंता· जटामासिदेखेतो
द्विशफनाशकृतचिंता· शतपुष्पा(सौफ)दे० चतुष्पादनाशकृत चिंता·
तगरदे० भूमिनाशकृतचिंता· यहचिंताप्रश्नकरनेवालेकोहैऐसाकहना·

न्यग्रोधमधूकतिंदुकजंबूप्लक्षाम्रबदरिजानि फलैः ॥ (१५।१६
धनकनकपुरुषलोहांशुकरूप्योदुंबरापि रपिकरगैः ॥१७॥

टी० प्रश्नकरनेवालेकेहाथमेवडकाफलहोयतो धनप्राप्ति· मोहाकाफल
होयतो सुवर्णप्राप्ति तेंदूकाफलहोयतो पुरुषप्राप्ति· जामुनकाफलहो
यतो लोहप्राप्ति· पाकरकाफलहोयतो वस्त्रप्राप्ति· आमकाफलहोय
तो रौप्यप्राप्ति· जायफलहोयतो ताम्रप्राप्तिहोगी ऐसाकहना· ॥१७॥

धान्यपरिपूर्णपात्रं कुंभः पूर्णः कुटुंबवृद्धिकरो ॥
गजगोशुनां पुरीषं धनयुवतिसुहृद्विनाशकरं ॥१८॥

टी० प्रश्नकरनेवालेकेहाथमे धान्यसेपूरितपात्र वाजलपूर्णकुंभ होयतो
कुटुंबकीवृद्धीहोतीहै· हाथीकीविष्ठा होयतो धननाश· गौकी विष्ठाहो

यतो स्त्रियोंका व्यभिचार· कुत्तेकी विष्ठा होय तो मित्रनाश· यह होता है ऐसा कहना·१८

पशुहस्तिमहिषपंकजरजतव्याघ्रैर्लभेत सद्दृष्टैः॥
अविधननिवसनमलयजकौशेयाभरणसंघातं॥१९॥

टी० प्रश्नकालमे पशु नजर पडे तो कंबलका लाभ· हाथी नजर पडे तो धनलाभ· महिष न० वस्त्रलाभ· कमल न० मलयज (चंदन) लाभ· रौप्य न० कौशेयवस्त्र (पीतांबर) लाभ· व्याघ्र नजर पडे तो अलंकारलाभ· यह प्रश्न करनेवालेको मिलेगा ऐसा कहना·॥१९॥ ॥

पृच्छा वृद्धश्रावकसुपरिव्राड्दर्शनेनृभिर्विहिता॥
मित्रद्यूतार्थभवा गणिकानृपसूतिकार्थकृता॥२०॥

टी० प्रश्नकालमे वृद्धश्रावक (कापालिक जैनमती) इनका दर्शन होय तो मित्रार्थ वा द्यूतार्थ पुरुषने प्रश्न किया· उत्तम संन्यासीका दर्शन होय तो वेश्या· राजा· सूतिका· इस विषयमे प्रश्न किया ऐसा कहना·२०

शाक्योपाध्यायार्हतनिर्ग्रंथनिमित्तनिगमकैवर्तैः॥
चौरचमूपतिवणिजांदासीयोधापणस्थवध्यानां॥२१॥

टी० शाक्य (बौद्धमतस्थापनकर्ता) नजर पडे तो चोरविषयक प्रश्न· उपाध्या नजर० सेनापतिवि० अर्हत (बौद्धमतानुसारी) न० व्यापारवि० निर्ग्रंथ (दिगंबरसाधु) न० दासीवि० निमित्त (दैवज्ञ ज्योतिषी) न० योद्धावि० निगम (व्यापारीका समूह काफला) न० आपणस्थ कु-- —

लपरम्परागतशिल्पज्ञ किंवा बजारमे रहनेवाला) विषयक० जो लहा न० वध्यप्राणि विषयक प्रश्न है ऐसा कहना·॥२१॥

तापसे शौंडिके दृष्टे प्रोषितः पशुपालनं॥
हृद्गतं पृच्छकस्य स्यादुंछवृत्तौ विपन्नता॥२२॥

टी० प्रश्नसमयमे तपस्वी नजर पडे तो कोई प्रवासमे गया उसकी चिंता प्रश्न करनेवालेके मनमे है· मद्यपी न० पशुपालनकृतचिंता· उंछवृत्ति (खेतमेसे काटनेके बाद अन्न बीन ल्यावे सो) न० विपत्ति विषयक चिंता पृच्छकके मनमे है ऐसा कहना·—॥२२॥ ॥

इच्छामि प्रष्टुं भण पश्यत्वार्थः समादिशेत्युक्ते॥
संयोगकुटुंबास्थालाभैश्वर्योत्थिताचिंता॥२३॥ ॥ +

टी॰ प्रश्न करनेको इच्छा करते है ऐसा प्रश्नकर्ता भाषण करेतो संयोग (भेट) विषयक चिंता· भण (कहो) ऐसा बोले तो कुटुंबोत्पन्न चिंता· पश्यतु आर्यः (सत्पुरुष देखे) ऐसा बोले तो लाभोत्पन्न चिंता· समादिश (आज्ञा करो) ऐसा बोले तो ऐश्वर्योत्पन्न चिंता· प्रश्न करनेवालेके मनमे है ऐसा कहना·॥२३॥

निर्दिशेति गदिते जयाध्वजा प्रत्यवेक्ष्य ममचिंतितं वद॥
आशु सर्वजनमध्यगं त्वया दृश्यतामिति च बंधुचौरजा॥२४

टी॰ निर्दिश (स्पष्ट कहो) ऐसा पृच्छक भाषण करे तो जयार्थ वा मार्ग विषयक चिंता· प्रत्यवेक्ष्य ममचिंतितं वद (देखके हमारा चिंतित कहो) ऐसा भा॰ बंधुविषयक चिंता· सर्वजनमध्यगत देखने वालेको आशु त्वया दृश्यतां (शीघ्र तुम देखो) ऐसा पूछे तो चौरविषयक चिंता प्रश्न करने वालेको है ऐसा कहना·॥२४॥

अंतरंगे स्वजन उदितो बाह्यके बाह्य एवं पादांगुष्ठां-
गुलिकलनवाद्दासदासीजनः स्यात्॥ जंघे भृत्यो भ
वति भगिनी नाभितो हृत्तुभार्या पाण्यंगुष्ठांगुलि-
चयकलस्पर्शने पुत्रकन्ये॥२५॥ मातरं जठरे मूर्ध्नि गुरुं
दक्षिणवामके॥ बाहू भ्राता चतत्पत्नीं स्पृष्टेवं चौरमादिशेत्॥२६

टी॰ प्रश्नसमयमे प्रश्नकर्ता अंतस्थ (गुप्त) अंगको स्पर्श करे तो स्वजन चोर कथन किया· बाह्य अंगमे स्पर्श करे तो· बाहरका चोर कथन करना· पादांगुष्ठस्पर्शमे दास॰ पादांगुलीस्पर्शमे दासी॰ जंघास्पर्शमे सेवक· नाभिस्पर्शमे भगिनी· हृदयस्पर्शमे स्वस्त्री· हस्तांगुष्ठस्पर्शमे पुत्र· हस्तांगुलीस्पर्शमे स्वकन्या॥२५॥ उदरस्पर्शमे माता· शिरस्पर्श॰ गुरु· दक्षिणबाहुस्प॰ भ्राता· वामबाहुस॰ भ्रातृपत्नी· इसरीतिसे स्पर्शपरसे चोर कथन करना·॥२६॥

अंतरंगमथ मुख्यबाह्यगस्पर्शनं यदि करोति पृच्छकः॥
लेपभूत्रशाकसस्यजन्मधः पातयेत्करतलं स्थवस्तु चेद
॥ भूशामवनामिताग परिमोटन तोप्ययाजनभृनरिके
भांडमध्योस्यचौरकनं॥ हलपतितनष्टता स्मृता विनष्ट

विभग्नगतोन्मुषितमृनाद्यनिष्टरवतोलभतेनहतं॥२८॥

टी० प्रश्नकर्त्ता· अंतरंग (गुप्त) अवयवछोडके बाह्यअवयवको प्रश्न कालमेस्पर्शकरे अथवा श्लेष्मा (कफ) मूत्र विष्टा यह नीचेछोडे वा हाथमेकी कोई वस्तु नीचेगिरावे॥२७॥ अंगपरिमोटन कहियेस रीरमोडे हाडतोडे· लोकनेधारणकियाखालीपात्र वाचोर इस्को देखे· वालेगयो· गिरा· व्रण· भूले· ढंगरा· तूटा· गया· उखाडकेले गये · मरा· यहशब्द किंवा ऐसे अर्थके तीनो लिंगमेअनिष्ट श ब्द प्रश्नकरनेवालेको सुनाई पडेतोनष्ट वस्तु मिलेगी नहीं॥२८

निगदितमिदंयत्तत्सर्वंतुषास्थिविषादिकैःसहमृतिकरं
पीडानीनांसमरुदितक्षुतेः॥अवयवमपिस्पृष्ट्वांतःस्थंदृढ
मरुदाहरेदनिबहुतदाभुक्तान्नंसंस्थितःसुहितोवदेत्॥२९॥

टी० २७।२८ श्लोकमे नष्टवस्तु विषेकथनकियासो सर्व· तुष (धान्य काभूसा) हाड· विष· रोदन· छींक· इनकेसहित होयतो· रोगीको (रोगविषयक प्रश्न होयतो) मृत्युकारक होताहै· अंतःस्थ स्थिर अवयवको स्पर्श करके· वायुवाहर निकालते रहते प्रश्नकरे तो प्रश्नकर्त्ता बहुतअन्नखायकेतृप्तहोयकेप्रश्नकरताहै ऐसा कहना२९

ललाटस्पर्शनाच्छूकदर्शनाच्छालिजौदनं॥
उरःस्पर्शात्पष्टिकान्नं ग्रीवास्पर्शेचयावकं॥३०॥

टी० प्रश्नकर्त्ता· ललाटस्पर्शकरे किंवा शुक (सुगा) धान्य देखेतो भात भक्षणकरके प्रश्नकरताहै· हृदयस्पर्शकरेतो साठी चावलकाअन्न औरकंठमेस्पर्शकरेतो यवान्न भक्षणकिया ऐसाकहना· – ॥३०॥

कुक्षिकुचजठरजानुस्पर्शेमाषाःपयस्तिलयवागूः॥
आस्वादयतश्चौष्ठौलिहतोमधुरंरसंज्ञेयम्॥३१॥

टी० कुक्षि· स्तन· उदर· जानु· इनको स्पर्शकरेतो क्रमसेमाष· दुग्ध· तिल· यवागू (भातकीकांजी) यह भक्षणकिया· और आस्वादन (मीठा सलोना) करेवाचाटे तो मीठारस प्रश्नकरनेवालेनेभक्षणकिया (ऐसाकहना ३१

विसृक्वेस्फोटयेज्जिव्हामान्लंवच्चं विकूणयेत
॥कटुतिक्तकषायोष्णैर्हिक्केतष्ठीवेच्चसैंधवे॥३२॥

टी० जीभ चलावे तो बिस्त्रक यह पदार्थ खाया. हूंटेढा करे तो ख-
ट्टा खाया. उचकी आवे तो तिक्त. कडुआ और कषाय पदार्थ खाया है.
थूके तो सैंधव वा खारा पदार्थ खाया है ऐसा कहना ॥३२॥

श्लेष्मत्यागे शुष्कनिम्नं तदल्पं शुल्काक्रव्याद्दंष्ट्र
स्पृशा मांसमिश्रं ॥ भ्रूगण्डौष्ठस्पर्शने शाकुनं त
द्भुक्तं तेनेत्युक्तमेतन्निमित्तम् ॥३३॥ ७ ॥३४॥

टी० इलेष्म (कफ) त्याग करे तो. शुष्क और कडु ऐसा अल्प भक्षण किया.
मांस भक्षण करनेवाले प्राणी को देखे वा स्पर्श करे तो मांसयुक्त भ
क्षण किया. भौं. गाल. ओष्ठ इनको स्पर्श करे तो पक्षिमांस पृच्छक
ने भक्षण किया ऐसा यह निमित्त (चिन्ह) कहना ॥३३॥

मूर्धगलकेशहनुशंखकर्णजंघबस्तिंच संस्पृश्य ॥
गजमहिषमेषशूकरगोशशमृगमांसयुग्भुक्तं ॥३४॥

टी० मस्तक. गल. केश. हनु. शंख. कान. पोटरी. बस्ती (नाभीके नी
चेका भाग. गर्भाशय) इनको स्पर्श करे तो क्रम से गज. महिष. मे
ढा. सूकर. गौ. खरगोस. मृग. इनके मांससे युक्त भोजन पृच्छकने कि
(या ऐसा कहना ३४)

दृष्टे श्रुतेप्यशकुने गोधामत्स्यामिषं वदेद्भुक्तं
॥ गर्भिण्या गर्भस्य च निपतनमेवं प्रकल्पयेत्प्रश्ने ॥३५

टी० दुःशकुन देखे वा सुने तो प्रश्न करनेवालेने गोह वा मत्स्य इनका मांस
भक्षण किया ऐसा कहना। गर्भिणी के प्रश्न विषयमें भी ऐसे ही समझना
ता. दुःशकुन दृष्ट श्रुत होय तो गर्भपात होगा. ऐसा पृच्छक को कहना. ३५

पुंस्त्रीनपुंसकाख्ये दृष्टेनुमिते पुरःस्थिते स्पृष्टे ॥
तज्जन्म भवति पानान्नपुष्पफलदर्शने च शुभं ॥३६

टी० गर्भप्रश्नसमय में पुरुष दृष्ट. अनुमित. पुरःस्थित वा स्पृष्ट होय
तो पुरुषजन्म. स्त्री दृष्ट्यादि होय तो स्त्रीजन्म. नपुंसक दृष्ट्यादि होय
तो नपुंसकजन्म होगा ऐसा प्रश्नकर्त्ताको कहना. मद्य. अन्न. पुष्प.
फल यह प्रश्नसमय में होय तो सुखसे प्रसूति होगी ऐसा कहना. ३६

अंगुष्ठेन भ्रूदरं वा गुल्फं वा स्पृष्ट्वा पृच्छेद्गर्भचिंतां तदास्यात् ॥
+ प्रश्नज्योतिषहैमरत्नप्रभाऽतेर ग्रंथे वा मातृभाष्याला जैछ ॥३७

टी० स्त्री· अंगुष्ठकरके· भौं अथवा उदरवा अंगुली इसको स्पर्शकरके प्रश्नकरे तो· गर्भके विषे प्रश्नऐसा कहना· अथवा मधु· घृत· पुरुषनामक उत्तम फल सुवर्ण· रत्न· मूंगा· माता· धात्री (दासी) पुत्र यह आगे होय और प्रश्नकरे तो गर्भके विषे प्रश्न ऐसा कहना· –

गर्भयुताजठरेकरगेस्याद्दुष्टनिमित्तवशात्तदुदासः॥
कर्षतितज्जठरंयदिपीठोसीडनतःकरगेचकरेपि ३८

टी० गर्भयुक्तस्त्री उदर पर हाथ रखके प्रश्नकरे और उस कालमें छींक इत्यादि दुर्निमित्त होयतो गर्भपात होगा ऐसा कहना· अथवा आसनका भी स्वकरे उदर खजवावे किंवा हाथ से हाथ धरके प्रश्नकरे तो गर्भपात होगा ऐसा कहना·॥३८

घ्राणाग्रादक्षिणे ह्यारेस्पृष्टे मासोत्तरं वदेत्॥
वामे द्वौ कर्णएवंमाह्निचतुर्भिः श्रुतिस्तने॥३९॥

टी० नाकके दहिनेतरफ स्पर्शकरके स्त्री· गर्भके विषे प्रश्नकरे तो एक महिनेसे गर्भग्रहण होगा· बाएतरफ स्पर्शकरे तो दोवर्षसे· बाएकानको स्पर्शकरे तो दोवर्षसे· दहिनेकानको स्प० दोमहिनेसे· स्तनका स्पर्शकरे तो चारमहिनेसे गर्भधारण होगा ऐसा कहना· – ॥३९॥

वेणीमूलेत्रीन्सुतान्कन्यकेद्वेकर्णेपुत्रान्पंचहस्तेत्रयंच॥
अंगुष्ठान्तेपंचकंचानुपूर्व्यापादांगुष्ठेपार्ष्णियुग्मेपिकन्यां ४०

टी० स्त्री· वेणीमूलको स्पर्शकरके प्रश्नकरे तो· तीनपुत्र और दो कन्या होगी· कानको स्पर्श० पांचपुत्र· हाथसे हाथको स्प० तीनपुत्र· हाथके कनिष्ठिकाको स्प० १ पुत्र· अनामिकाको स्प० २ पुत्र· मध्यको स्पर्श० ३ पुत्र· तर्जनी स्पर्शकरे तो· ४ पुत्र· अंगुष्ठको स्प० ५ पुत्र होंगे· पाँवका अंगुष्ठ· दूनो एडी इनको स्पर्शकरे तो १ कन्या होगी ऐसा कहना॥४०

सव्यासव्योरुसंस्पर्शेसूतेकन्यासुतद्वयं॥
स्पृष्टेललाटमध्यांतेचतुस्त्रितनयाभवेत्॥४१॥

टी० बाए वा दहिने जंघाको स्पर्शकरे तो दो कन्या और दो पुत्र होंगे ललाटके मध्यमें स्पर्शकरे तो ४ पुत्र· ललाटके अंतमें स्पर्शकरे तो तीनपुत्र होंगे ऐसा कहना·॥४१॥

शिरोललाटभ्रूकर्णगंडहनुरदागलं॥ सव्यापस

